लारका गिरना वारवार थूकना रोमांच हृदयमें कंप मुखमलीन खांसी शरीरको शीतलगे ५ त्रिदोषसे पैदाहुई जो छर्दि उसका चित्रविचित्र रंग हो कष्टको पैदाकरै श्वास खांसी तथा शरीरमें कृशता दाह प्यास कंप खांसीउलटी तमक देहमें बेकली मूर्च्छा अतीसार शूल मूत्रका रुकना ज्वर अंधेरेकाआना हिचकी वर्ण औरही तरहका और वमन ये लक्षणहोंद ॥

( छर्दिरोगकेउपद्रव ) कासोहिक्कातृषाश्वासो हृद्रोगस्तमको ज्वरःमूर्च्छावैचित्र्यमित्येतेज्ञेयाश्छर्देरुपद्रवाः ७ ( छर्दिरोगका साध्यासाध्यलक्षण ) छर्दिःसोपद्रवाऽसाध्यारक्तपूयवहातथा ॥ नोपद्रवाभवेत्साध्याज्ञात्वाभेषज्यमाचरेत् ८ ॥ इति श्रीभिषक्च क्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेछर्दिलक्षणंसंपूर्णम् ॥

खांसी हिचकी प्यास श्वास हृदयमें पीडा तमक ज्वर मूर्छा बेहोशी ये छर्दिरोगके उपद्रवहैं ७ उपद्रवसहित छर्दिरोग असाध्यहै और जिसमें रुधिर और रादगिरती हो वोभी असाध्यहै और जिसमें उपद्रव नहीं वो साध्यहै ऐसे साध्य असाध्य परीक्षाकरपीछेदवादे८॥ इति हंसराजार्थबोधिन्याछर्दिरोगनिदानंसमाप्तम् ॥

( अथ तृष्णालक्षणम् ) कफोद्भवापित्तभवामरुद्भवात्रिदोषजाभुक्तभवाक्षतोद्भवा ॥ भयश्रमाभ्यांजनिताक्षयोद्भवाभवंतितृष्णाष्टविधाइहदुःसहाः १ ( तृष्णारोगकीउत्पत्ति ) वाताशनाध्वश्रमतापरक्तैःस्रोतस्त्वपांवाहिषुशुष्कितेषु ॥ हृत्कंठतालूनिदहंतिदोषास्तृषातदासंजनितानराणाम् २ ( वातकीतृष्णारोगकालक्षण)तृष्णावातसमुत्थिताचकुरुतेस्रोतोनिरोधंश्रमंशोषंशंखशिरोगलेषुविरसंवक्त्रंनिरुत्साहसम्। संकोचंपरितस्तनौप्रलपनंचित्तभ्रमंरूक्षतांशीतोदैःपरिवर्द्धितावितनुतेहिक्कामजीर्णज्वरम् ३ ॥

तृष्णा अर्थात् प्यासका रोग आठतरहकाहै ऐसे वैद्य कहतेहैं १ कफसे २ पित्तसे ३ वादीसे ४ सन्निपातसे ५ भोजनके करनेसे ६ घावसे ७ भय और श्रमसे ८ क्षयीरोगके होनेसे १ वातसे भोजनके करनेसे मार्गके चलनेसे श्रमके करनेसे गरमीसे रुधिरके विगडनेसे कुपितहुये जो वात पित्त कफ सो जलके वहनेवाली नाडीनको सुखाकर हृदय कंठ तालूमें

दाहको पैदाकरै तव मनुष्योंके तृषारोग पैदा होताहै २ वातकी तृषा ये लक्षण पैदाकरती है बहिरापना परिश्रम कनपटी मस्तक गला इनमें शोष मुखमें विरसता तथा साहसहीन देहमें संकोच वकना चित्तमें भ्रम तथा देह रूखा शीतल जलके पीनेसे जो तृषा पैदाहो वो हिचकी और अजीर्ण ज्वर को बढ़ावै ३ ॥

(पित्तकीतृषारोगकालक्षण) आधिव्याधिसमन्विताभयकरीपित्तादिमकाशोषणी तृष्णादाहविवर्द्धिनीसुखहरीकार्यस्यविध्वंसनी ॥ उष्णत्वेविदधातिदोषमखिलंशीतेसुखंविभ्रते रक्तास्यंकुरुतेमुखेविरसतांमूर्च्छाप्रलापंभ्रमम् ४ (कफकीतृष्णाकेलक्षण) मूत्रावरोधंजठराग्निनाशंनिद्रांविधत्तेगुरुतांशरीरे ॥ हृत्कंठपीडांवितनोतिकासंश्लेष्मादिमकाछर्दिकरीचतृष्णा ५ (त्रिदोषजनिततृषाकेलक्षण) त्रिदोषजनितातृष्णातेजोवीर्यबलौजसाम् ॥ नाशिनीरुक्करीघोरामनोक्षप्राणहारिणी ६ ॥

आधि कहिये मानसिकरोग व्याधिकहिये ज्वरादिरोग तथा भय पैदाकरै शोष दाहको बढ़ावै सुखको दूरकरै देहको विध्वंस करै गरमीसे सकल रोग पैदाकरै और शरदीके होनेसे सुख मालूमहो लाल और रसरहित मुखहो मूर्च्छा प्रलाप भ्रम येलक्षण पित्तकी तृष्णाके हैं ४ मूत्रका रुकना तथा मंदाग्नि नींदकाआना शरीरभारी हृदयमें कंठमें पीडा खांसी रद ये लक्षण कफकी प्यास रोगकेहैं ५ सन्निपातकीतृषा तेज वीर्य वल ताकत का नाश करनेवाली है घोररोग पैदाकरै मन प्राणकी हरनेवालीहै ६ ॥

(तृषारोगमेंसाध्यासाध्यविचार) अल्पदोषकरीतृष्णाश्रमघाताध्वभोजनैः ॥ जाताशीतोदपानेननाशमेतिगरीयसी ७ (अथ तृषारोगेपथ्यम्) गुर्वन्नभोजनंस्निग्धंतीक्ष्णोष्णंलवणामिषम् ॥ व्यायामंसूर्यसंतापंतृष्णावान्परितस्त्यजेत् ८ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेतृष्णालक्षणम् ॥

जो श्रमसे चोटसे रास्ताकेचलनेसे भोजनसे जो तृषाअर्थात् प्यासलगैवो साध्यहै और जो ठंढेपानीके पीनेसे प्यासलगैसो प्राणकीनाशकरनेवाली

जाननी चाहिये ७ भारीअन्नकाभोजन चिकनीवस्तु तीखीगरम नोनकी मांस डंड कसरतका करना सूर्य्यका तेज ये तृषारोगवाला त्यागदे ८ इति श्रीहंसराजार्थबोधिन्यांतृष्णारोगनिदानं सम्पूर्णम् ॥

(मूर्च्छारोगकीउत्पत्ति) क्षीणस्यगतसत्त्वस्यविरुद्धाहारसेविनः॥ धाविनःसक्षतस्यापिवीभत्सस्यविलोकिनः १ तस्यनाडीषु सर्वासुदोषाःसर्वेप्रकोपिताः ॥ रुषाविशंतिकुर्वंतिमूर्च्छांवैचित्यकारिणीम् २ वातपित्तकफैर्मद्यैःशोणितेनविषेणच॥ मूर्च्छाभवन्ती साकुर्यान्नरंकाष्ठमिवानिशम् ३ ॥

अथ मूर्च्छारोगनिदानम्॥ जो मनुष्य क्षीणहो ताकत रहितहो विरुद्ध आहारका खानेवालाहो दौडनेवालाहो और जिसके शरीरमें घावहो घिनायदी वस्तुदेखीहो १ ऐसे पुरुषके कोपको प्राप्तहुये जो तीनों दोषसो सर्व नाडियों में क्रोधसे धसकर बेहोशी करनेवाला मूर्च्छारोग पैदाकरतेहैं २ सो मूर्च्छारोग वात पित्त कफ और सन्निपातसे और मद्यके पीनेसे रुधिरसे विषभक्षण करनेसे सातप्रकारका होताहै वो मूर्च्छामनुष्यको काष्ठकीतरह पृथ्वीपर बारबार गेरदेतीहै ३ ॥

(वातकीमूर्च्छाकालक्षण) दृष्ट्वाकाशंश्यामनीलावभासंपश्चाद्दुर्ध्यांवातजामितिमूर्च्छाम्॥ योमर्त्यस्तंपीडयंतीतिरोगाजृम्भाकंपश्वासतृष्णाप्रसेकाः ४ (पित्तकीमूर्च्छाकालक्षण) पीतारुणंनभःपश्यं स्तमःपश्यंस्ततंपरम्॥ नरोयःपततेभूम्यां तांमूर्च्छांपित्तजांवदेत ५ जंतोप्रबुद्धेतमसिप्रणष्टे मूर्च्छांतुपित्तप्रभवाकरोति॥ प्रस्वेदतृष्णापरिवेपथुत्वं दाहंचतापंमुखशोषमारतिम् ६ ॥

(कफकीमूर्च्छाकालक्षण) शुभ्रन्नभोनरःपश्यन्मूर्च्छयेत्पतेद्यथा॥ निश्चेष्टोदंडवन्नूनं तांविद्याच्चकफात्मिकाम् ७ प्रबुद्धे मनुजेकुर्यान्मूर्च्छांनिद्रांकफात्मिका॥ शैथिल्यंगौरवंतंद्राहल्लासंकासतृड्ज्वरम् ८ (संनिपातकीमूर्च्छाकेलक्षण) त्रिदोषजनितामूर्च्छा सर्वरोगवहानरम्॥पातयत्याशुमोहाब्धौविनाबीभत्सदर्शनम् ९॥

जो मनुष्य आकाशको धवलादेखे फिर गिरपडे चेष्टारहित लकडी कीसी तरह उस मूर्च्छाको कफकी कहतेहैं ७ जब मनुष्यसावधान होजाय तबनींद आवे तथा शिथिलता होय देहभारीहो तंद्राहो सूखी रद्दआवे खांसी हो तथा प्यासहो ये कफकी मूर्च्छाके लक्षणहैं ८ त्रिदोष अर्थात् संनिपात से पैदा हुई मूर्च्छा सर्वरोग प्रकट करे और मनुष्यकोमोहरूपी समुद्रमेंगेरदेवे विनासूगली वस्तुकेदेखे जोपैदाहो उसको सन्निपातकी मूर्च्छाकहतेहैं ९॥

(रुधिरकीमूर्च्छाकालक्षण) घ्राणेनरक्तस्यचदर्शनेनमूर्च्छंतिकौस्त्रीजनभीरुबालाः॥ बुद्धेषुचिह्नानिभवंतितेषांमोहांगकंपोतिभयोजडत्वम् १० (मद्यकीमूर्च्छाकालक्षण) मद्येनमूर्च्छाजडतांकरोतिनेत्रेरुणत्वंशिथिलंशरीरम्॥ हर्षप्रलापंपरिबुद्धिनाशंनिद्रांवमित्वंभ्रमतांप्रसेकं ११ (विषकीमूर्च्छाकेलक्षण) नासाकर्णमुखेषुशोषमधिकं मूर्च्छाविषात्संभवादाहंतीव्रतरंदधातिहृदयेकंठेतिपीडारती॥ दृष्टिनाशयतेकरोतिविकलंदेहस्यविक्षेपणं तेजोवीर्यबलौजसांप्रतिपलंविध्वंसिनीशोषणी १२॥

नाकसे रुधिरकेगिरनेसे स्त्रीजन तथा डरपोकना तथा बालक ये देखकर मूर्च्छाको प्राप्तहोतेहैं होश होनेपर ये लक्षण होते हैं मोह शरीरका कांपना डरका लगना तथा जडत्व १० बहुत व दुष्टमद्य के पीनेसे जो मूर्च्छा हुई उसके ये लक्षण हैं जडत्व और नेत्रलाल शरीर शिथिल हर्ष बकना बुद्धिका नाश निद्रा वमन भ्रम मुखसे लारका गिरना ये ११ विषके खानेसे व सूंघनेसे जो मूर्च्छाहो उसके ये लक्षणहैं नाक कान मुख इनका सूखना तीव्र दाह हृदयमें कंठमें दर्द मनका न लगना नेत्रोंसे कम देखना बेकली देहका पटकना तेज वीर्य बल ताकत इनकानित्यघटना और शोषहो १२॥

(क्लमकेलक्षण) व्यायामेनविनाकायेश्रमःस्याच्छासवर्जितः॥ इंद्रियाणांहिवृत्तिघ्नःक्लमःसेवोच्यतेबुधैः १३ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेमूर्च्छालक्षणंसमाप्तम् ॥

जिस मनुष्यके डंड कसरत के विनाहीं श्वासरहित श्रमहो और इंद्रियों का जो स्वभाव तिसको पलटदे उसको पंडित क्लमरोग कहतेहैं १३॥ इति हंसराजार्थबोधिन्या मूर्च्छारोगनिदानं सम्पूर्णम् ॥

(दाहरोगनिदानम्) देहेशोणितमुच्छ्रितंप्रकुरुतेदाहंमहादारुणंचांगंयद्व्रजतेतदेवदहतेबाह्यत्वचंचांतरेः ॥ मांसंशोणितनाडिकास्थिनिचयान्श्लेष्मंवसंमज्जिकां सर्वांगेषुगतंदहत्यवयवंसर्वं रुषाहर्निशम् १ (धातुक्षीणदाहकालक्षण) क्षीणेधातावुत्थितोघोरदाहोमूर्च्छांकुर्यान्मर्मघातंज्वरार्त्तिम् ॥ तृष्णाशोषंक्षीणशब्दंकृशत्वंवैद्यैरुक्तोसौनरःकष्टसाध्यः २ मर्यादादधिकंरक्तंदेहसंस्थितमामयं ॥ लोहगंधंदहत्यंगंपित्तवातस्यभेषजम् ३ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेदाहलक्षणंसम्पूर्णम् ॥

जिस मनुष्य के देहमें रुधिर बढ़ताहै उसके महादाहका रोग पैदाकरताहै जिस अंगमें रुधिर प्राप्तहो उस अंगको दाहन करै और भीतर दाहके होने से बाहरकी त्वचामे दाहहो और मास रुधिर नाडी हड्डी इनके समूहको तथा कफ और बसाको मज्जाको दहनकरे सर्वांगमें प्राप्तदाह सब अंगके अवयवों को क्रोध करके निरंतर दहनकरै १ जिस मनुष्यकी धातु क्षीणहो उसके घोर दाह रोग पैदाहो उसके ये लक्षणहैं मूर्च्छाहो मर्म मर्ममें पीडाहो ज्वरहो प्यास शोष मंदशब्द हो और कृशदेहहो वो रोगीवैद्योंने कष्टसाध्य कहाहै २ मर्य्यादासे अधिक रक्त देहमें बढ़ताहै तब दाहरोग होताहै और जब रुधिर निकले तब लोहकीसी बासआवे सबदेहमे दाहहो उस में वातपित्तकी दवाई करना चाहिये ३ ॥ इति हंसराजार्थबोधिन्यांदाहरोग लक्षणंसमाप्तम् ॥

(मदात्ययरोगकालक्षण) दोषाविपर्ययेसर्वेसुधायाश्चापियेगुणाः॥ तेमद्येपरितिष्ठंतियुक्त्यायुक्त्यापिवेन्नरः १ अयुक्त्यायःपिबे

न्मद्यन्तरयरोगोभवेद्दृशम् ॥ तस्माद्युक्त्यापिबेन्मद्यंसौख्यायामृतवन्मुहुः२ (अयुक्तिमद्यपानेदूषणं) सूर्याग्नितप्तेनबुभुक्षितेनरोगान्वितेनापिपिपासितेन॥ श्रमान्वितेनाध्वपरिश्रमेणवेगावरोधेनभयान्वितेन ३ ॥

विषके सर्वदोष और अमृत के सर्वगुणमद्यमें रहतेहैं युक्तिसे औ अयुक्तिसे पीवे तो गुण और अवगुण करताहै १ उसीको दिखाते हैं जो मनुष्य बेतरकीबसे मद्य पीताहै उसके बराबर रोगपैदाहोता है इसीसे मद्यपान विधिपूर्वक करना चाहिये क्योंकि विधिपूर्वक पियाहुआमद्य अमृतकेगुणों को करताहै २ सूर्य्यके घामसे वा अग्निसे तपाहुआ भूखसे व्याकुल रोगी प्यासा श्रमसे थका रास्तेके चलनेसे चौदहवेगोंके रोकनेसे व्याकुल भययुक्त ३ ॥

क्षीणेनशोकाभिभयेनचैवकोपाभिभूतेनचानिर्बलेन ॥ अत्यम्लभक्ष्येणचसेवितंबहुकरोतिमद्यंविविधान्विकारान् ४ लज्जाबुद्धिविनाशनंविकलतांछर्दिंगुरुत्वंतनौ पांडुत्वंकृशतांमुखेविरसतांनिद्रांविमूर्च्छांतृषां॥ हल्लासंनमकंवमिंशिथिलतांगुह्यप्रकाशंतमःकार्य्याकार्यविमूढतांप्रकुरुतेमद्यञ्चदोषाकरं ५ मद्ये संत्यमृतोपमागुणगणायुक्त्याप्रपीतेनिशक्षुद्बोधःस्मृतिपुष्टितुष्टिरुचयोनीरोगताकांतयः ॥ आनंदांकुरकोटयोमधुरतास्त्रीषुप्रहर्षोत्सववीर्यौजोबलधैर्यशौर्यमतयःसौजन्यसौख्यादयः ६ ॥

क्षीणमनुष्य शोकयुक्त कोपयुक्त निर्बलता अत्यंतखटाई खाईहो और बहुत मद्यपियाहो ऐसे मनुष्यों के मद्य अनेक विकार करता है ४ लज्जा बुद्धिको दूरकरता है बेकली रद देहभारी पीलिया शरीरकृश मुखमें सवाद नहो निद्रा मूर्च्छा प्यास सूखी उलटी तमक वमन शिथिलता छिपीबातको कहना अंधेराआना कार्य अकार्यको न जानना दोषोंकी खानि ऐसी अयुक्तिसे पियाहुआ मद्य करता है ५ अथमद्यपानगुणम् ॥ युक्तिसे मद्यपानकिया अमृतके समानगुण करताहै क्षुधाको बढ़ावै स्मृति पुष्टता तुष्टता रुचिनीरोगता कांति आनंदके अनेकअंकुरपैदाकरै मधुरतास्त्रियोंमें रुचि उत्सव वीर्य ओजबल धीर्यता शूरतामतिसुजनता सुखादिइत्यादिकोंकोपैदाकरताहै ६॥

मद्येनवुद्धिःप्रथमेनमोदःस्त्रीपुप्रहर्षोवहुभोजनेच्छा ॥ वादित्र गीतेपुरुचिःसुखंचनिद्रारतिःस्यान्मनसोत्सवंच ७ मद्येद्वितीयेपु रुषःप्रमत्तःस्यान्नष्टवुद्धिर्विगतात्मचेष्टः ॥ घूर्णाननोहर्षयुतोति निद्रोदुर्वाक्यशीलोवहुलीलयायुक् ८ तृतीयेमदेनष्टदृष्टिर्मनुष्यो वदेत्सर्वंगुह्यानिगच्छेदगम्याम् गुरुंनैवपश्येदभक्षेत्समंताद्विल ज्जःस्वतंत्रोभवेद्धग्नशीलः ६ ॥

प्रथम पियाहुआ मद्य बुद्धिको बढ़ावै मोदको स्त्रीगमन में रुचि पैदा करै बहुत भोजनकी इच्छा बाजे और गीत सुनने में इच्छा सुखनींद मनका एकाग्रलगना मनमें उत्साह ये गुणकरता है ७ दूसरी दफ़े मद्य पियाहुआ आदमीको मस्तकरदेताहै वुद्धिनष्टकरदे चेष्टारहित करदे तिरछी दृष्टि हर्षयुक्त अतिनिद्रा खोटाबोले अनेक लीलाकरै ८ तीसरीदफे पिया मद्य मदसे नष्टदृष्टी करदे और सब छिपीबात को कहै और मा बहिन बेटी गुरुकी स्त्रीसे भी खोटाकाम करने की इच्छाहो गुरुकोभी न देखे अभक्ष्य भोजनकरै लज्जात्यागदे अपनी इच्छाकाकाम करै मारधाड़करै६॥

चतुर्थेमदेमृत्युतुल्योमनुष्योभवेज्ज्ञानहीनः स्वकार्येविका र्यें ॥ क्रियाचारशौचादिहीनोविमूढः परंस्वंनजानातिमत्तोविल ज्जः १० ॥ ( पित्तकेमदात्ययकेलक्षण ) पार्श्वशूलशिरःकंपश्वा सहिक्काप्रजागरैः ॥ मुखशोषेणपित्तस्यतमवेहिमदात्ययम् ११ ॥ ( कफकेमदात्ययकेलक्षण ) तंद्राहृल्लासस्तैमित्यच्छर्द्यरोचकगौ रवैः ॥ शीतलाङ्गस्यतंविद्यात्कफप्रायंमदात्ययम् १२ ॥

चौथीवार पियाहुआ मद्य मुरदेके समानकरदे ज्ञानरहित करदे अपने पराये कामको न समझे क्रिया आचार शौच इनकरके रहित करदे मूढ़ करदे अपना पराया न जाने और मस्त लज्जारहित होजावे १० पसवाड़ोंमें शूलहो शिरकांपे श्वासहिचकी जागना मुखकासूखना ये पित्तके मदात्ययके लक्षणहैं ११ तंद्रा सूखारद गलेकपड़े से पोंछासादेह वमन अरुचि देह भारी और शीतल अंगहो उसको कफका मदात्ययकहते हैं १२ ॥

अंगमर्दतृषाशूलरूक्ष्यगात्रविवर्णता॥ हिकाभ्रमेश्चतंविद्यात्

वातप्रायंमदात्ययम् १३ (त्रिदोषकेमदात्ययकालक्षण) सोपद्रवैःसर्वलिंगैस्त्रिदोषोत्थैर्मदात्ययम्॥ त्रिदोषजनितोज्ञेयःसाध्योयंचभिषग्वरैः १४ चिह्नंचतत्परमदस्यवदंतिवैद्याश्छिक्कातृषांगगुरुताबहुपर्वभेदः ॥ विण्मूत्रशक्तिररुचिर्विरसास्यताचश्लेष्मोज्वरस्तुकृशतारुजताकपाले १५॥

अंगोंका टूटना प्यास शूल रूखा शरीर तथा विवर्णदेहका हिचकी भ्रम ये लक्षण बातके मदात्ययकेहैं १३ जो उपद्रवके साथहो और तीनों दोषोंके लक्षणमिलतेहों उसको सन्निपातका मदात्यय जानना १४ और भी सन्निपात मदात्ययके चिह्न कहतेहैं जिसमें छींक प्यास शरीरभारी संधिमें पीड़ा विष्टा मूत्रका निकलजाना अरुचि मुखसे स्वाद जातारहै कफ और ज्वर तथा मस्तकमें पीड़ाहो १५॥

(मद्यपानोत्थअजीर्णकेलक्षण) अजीर्णमद्यपानोत्थंकुर्याद्दाहमचेतसम्॥ तृष्णामाध्मानमुद्गारंसंधिभेदःशिरोरुजम् १६ (मद्यपानोत्थभ्रमकेलक्षण) भ्रमोमद्यपानोत्थितःकंठधूमं कफंदाहमुग्रंज्वरंश्यामजिह्वम् ॥ प्रशोषंपिपासांवमिंपार्श्वशूलंगरिष्ठोदरंनीलमोष्ठं प्रकुर्य्यात् १७ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेमदात्ययपरमदअजीर्णविभ्रमाणांलक्षणानि ॥

मद्यपीनेसे हुआ अजीर्ण वो ये लक्षण करताहै होश न रहै ऐसादाहकोकरे प्यास और पेटकाफूलना तथा डकारका आना संधि संधिमें पीड़ा मस्तकमें दर्द १६ मद्यके पीनेसे हुआ जो भ्रम वो ये लक्षणकोकरे कंठसे धुंयेंका निकलना कफनिकलना दाहहो ज्वर जीभ काली पड़जाय मुख शोष प्यास वमन पसवाड़ेमें दर्द या शूल उदरमें भारीपना ओठनीले १७॥ इति हंसराजार्थबोधिन्यांमदात्ययरोगस्समाप्तः॥

(अथोन्मादलक्षणानि) विक्षिप्तता मनोवृत्तिर्दोषैर्वातादिभिर्भवेत्॥समस्तैर्वासमस्तैर्वासोन्मादःकथितोबुधैः १ वार्त्तायाविस्मृतिर्येनगानेगीतस्यविस्मृतिः॥ शौचाशौचमजानातिसोन्मादः कथितोबुधैः२(उन्मादरोगकेलक्षण) उन्मादहेतुर्द्विजदेवतानांसंन्या

सिनांसाधुपतिव्रतानाम्॥आधर्षणंकुत्सितमंत्रसाधनं दुष्टाशुची नामशनंचपानम् ३॥

उसको पण्डितोंने उन्माद रोग कहाहै जिसमें समस्त वा न्यून वातादि दोषोंकरके मनकी वृत्तिमें विक्षिप्तता अर्थात् वावलापना पायाजाय १ वात करनेकी विस्मृति और गानेमें गीतकी विस्मृति जिस करके हो और शौच भ्रष्टताको जो न जाने उसको पंडितोंने उन्मादरोग कहाहै २ ये उन्मादरोग होनेके कारणहैं ब्राह्मण देवता संन्यासी साधु पतिव्रता स्त्री इनको दुःख देनेसे और खोटेमंत्रके साधनसे अपवित्र और दुष्टपदार्थ के भोजनसे वा पीने से ३॥

(वातोन्मादकेलक्षण) वातोन्मादगृहीतःक्वचिदपिहसतेरोदतेक्वापिकालेरूक्षांगःशून्यचित्तःपरिवदतिवचोनिष्ठुरंह्यर्थहीनम्॥ शीघ्रोत्साहंविधत्तेस्मितचलनयनोगीतनृत्यंकरोति स्वांगानांक्षेपणंवाविकलकृशतनुःक्षीणधातुर्मनुष्यः ४(पित्तउन्मादकेलक्षण) पित्तोन्मादेनयुक्तः सततजलरुचिर्भोजनेदत्तदृष्टीरक्ताक्षस्तब्धनेत्रोभ्रमविकलतनुःशुष्ककंठोष्ठतालुः॥ शीतेच्छामर्मदाहःपरिवदतिवचोरौत्यमर्षंविधत्ते भक्ष्याभक्ष्यंपरेषांपरिहरतिहठाद्वाग्विवादंकरोति ५ ( कफउन्मादकेलक्षण ) कफोन्मादेचिह्नंभवतिकृशताछर्यरुचयःकफोद्रेकःकंठेमनसिजडतांगेविकलता॥ गतोजोमूकत्वंश्रुतिवधिरता देहगुरुतावमिर्निद्रालालोरसिकृमिशतंवाक्लिथिलता ६॥

वातउन्मादयुक्त मनुष्य के ये लक्षण होतेहैं कभीहँसे कभी रोवै रूखा शरीर होजाय शून्यचित्त दुष्टवचन बोलै व्यर्थबोलै कभी उत्साह युक्तहो कभीस्मितयुक्त चंचलनेत्र कभी गीतगावै कभी नाचनेलगै कभी अंगोंको चलाने लगै विकलहो शरीरकृश क्षीणधातु ४ जलपीने और भोजनकी इच्छाहो लाल तिरछे नेत्रहों भ्रम और देह में वेकलीहो कंठ तालु ओठ इनका सूखना शीतल वस्तुकी इच्छा मर्म मर्म में दाह बुराबोलै रोवै क्रोधयुक्तहो पराया भोजन भक्ष्य अभक्ष्यको हठसे लूटले वादकरने लगै येलक्षणपित्तोन्मादयुक्त केहैं ५ देह कृश वमन अरुचि कफकाबढ़ना कंठ में मनमें जड़ता देह विकल गति और ताक़त इनका बंद होना गूंगापना

बहिरापनो देहभारी रद्दहोना निद्रा और लारका गिरना पेटमें कृमि पड़ जायँ वाणी शिथिल ये कफके उन्माद के लक्षणहैं ६ ॥

(संनिपातकेउन्मादकेलक्षण) उन्मादेनत्रिभिर्दोषैर्ग्रस्तेनग्रसितोनरः ॥ सोपद्रवैरसाध्योयंकथितोभिषजांवरैः ७ (औरभी कारणलिखतेहैं) चौरैर्नृपेन्द्रैररिभिस्तथान्यैःसंत्रासितःक्षीणधनोभिघातः ॥ शोकाभितप्तोमुनिभिःप्रशप्तःसंजायतेतस्यमनोविकारः ८ ॥ इति श्रीहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेउन्मादलक्षणम् ॥

त्रिदोष उन्मादकरके ग्रसागया जो मनुष्य और उपद्रवयुक्तहो वो रोगी असाध्यहै ऐसे श्रेष्ठ वैद्योंने कहाहै ७ चोरोंने राजाने वैरियोंने और किसीने इस मनुष्यको त्रास दिखायाहो और जिसका धन नष्टहोगयाहो चोट लगीहो शोकयुक्तहो ऋषिमुनिकरके शाप दियागयाहो ऐसे मनुष्यके मन विकार अर्थात् उन्मादरोग होताहै ८ इति हंसराजार्थबोधिन्यामुन्मादरोगस्समाप्तिमगमत् ॥

(अथ भूतोन्मादलक्षण) ब्रह्मण्योगुरुदेवपूजनरतोदाताप्रव्यक्ताक्षरः संतुष्टोमितभुक्सुगंधिवनिताप्रीतिर्विनिद्रोऽनिशम् ॥ तेजस्वीबलवाञ्छुचिर्नयपरोभिज्ञोतिहर्षान्वितो देवोन्मादयुतो नरःसभवतिब्रह्मात्मकोब्रह्मवित् १ (दैत्यलगेहुये मनुष्य के लक्षण) देवब्राह्मणसाधुवैष्णवगवांस्त्रीणांचसंन्यासिनां विद्वेषी भयदोतिनिष्ठुरवचोतुष्टोन्नपानादिषु ॥ दुष्टात्मापरमर्मभिद्गतभयः क्रोधीचमानीनरः स्तब्धोगर्वसमन्वितोदनुजयुक्क्रूरोसहिष्णुर्बली २ (गंधर्वलगाहोउसकेलक्षण) संचारीविपिनेनदीपुलिनयोरम्यस्थलेपर्वते हृष्टात्मारुणकंजचारुनयनो वादित्रगीतप्रियः ॥ तुष्टोनीतिपरायणोतिचतुरोवाग्मीसुगंधान्वितो गंधर्वग्रहपीडितःसुवचनःस्वाचारभुग्मानवः ३ ॥

जो ब्राह्मण गुरु देव इनका पूजन कराकरे दाताहो शुद्धबोले संतुष्टहो थोड़ाखानेवाला सुगन्धी और स्त्रीमें प्रीतिहो रातदिन निद्रा न आवे तेजस्वीहो बलवान्हो पवित्ररहै नीतिका जाननेवालाहो सर्व बातोंको जाने हर्षयुक्तहो ब्रह्मका जाननेवाला ब्रह्मात्मक ऐसा मनुष्य देवताका उ-

न्मादवाला जानना १ जो मनुष्य देव ब्राह्मण साधु वैष्णव गो स्त्री संन्यासी इनसे वैरकरै इनको भयदे तथा खोटाबोलै अन्नजलसे जो तुष्ट न हो दुष्ट हो पराये मर्मका छेदनेवालाहो निडरहो क्रोधीहो मानीहो स्तब्धहो गर्व युक्तहो क्रूरहो सहनशील तथा बलीहो ऐसे मनुष्यको दैत्यकी बाधाजाने २ जो मनुष्य वन नदी पुलिन रमणीकस्थल पर्वत इनमें विचरनेवालाहो प्रसन्नचित्त लालकमलकेसे नेत्रहों बाजा और गीत जिसको प्यारालगे तुष्टहो नीतियुक्तहो अतिचतुरहो शुभ बोलनेवालाहो सुगन्धयुक्तदेहहो वाग्मी अपने वित्तमाफिकभोजनकरे ऐसेमनुष्यको गंधर्वकी बाधाजाननी ३॥

(यक्षग्रस्तकेलक्षण) गंभीरोऽल्पवचोऽरुणाम्बरधरोधीरोतिशूरोमहान् भोमर्त्याःप्रवदन्तुमेझटितिकिंदास्यामिकस्मैवरम् ॥ योयक्षग्रहपीडितोवदतिनानान्योरुणाक्षोनिशं तेजस्वीबलवान्वरोद्रुतगतिर्वाग्मीसहिष्णुर्भृशम् ४ (महासर्पआदियुक्तउन्माद केलक्षण) क्रोधात्माभुजगग्रहेणपरितोग्रस्तोहियोमानवो रक्ताक्षोरुधिरप्रियोतिबलवान्प्रेप्सुःपयःपायसे ॥ शौचाचारबहिर्मुखोविलिहितोऽसृक्सृक्कणीजिह्वया शून्यागाररतःक्वचित्प्रसरतेसर्प्पवद्हिंसाप्रियः ५ (पित्रीश्वरोंकेदोषकालक्षण) दध्योदनेपायसशर्करासु मध्वाज्यमांसेषुचरक्तवस्त्रे ॥ सुगन्धपुष्पेष्वतिशीतलोदे पितृग्रहग्रस्तनरोभिलाषी ६ ॥

जो मनुष्य गंभीर और अल्पवाणीका बोलनेवालाहो लालकपड़े पहिने धीर अतिशूरहो और जो कहे कि हे मनुष्यो! मुझसे वरमांगो क्यादूं और लाल नेत्रहों तेजस्वीहो बलवान्हो जल्दी चलनेवालाहो श्रेष्ठ बोलनेवाला सहनशील ऐसामनुष्य यक्षकी बाधायुक्त जानना ४ क्रोधीहो और रुधिर प्यारालगे बलीहो दूध और खीरके भोजनकी इच्छाहो शौच और आचार रहितहो बिले सरीखा घर प्यारालगे लालनेत्रहों जीभ से ओठों के रुधिर लगेको चाटे शून्यघर में रहाकरे कभी पसरजाय सांप कीसीतरह हिंसा करना प्यारालगे ऐसे मनुष्यको भुजंग अर्थात् महासर्प की बाधा समझनी चाहिये ५ दही भात खीर बरा शहद घी मांस लालवस्त्र सुगन्ध पुष्प शीतलजल ये पदार्थ जिसको प्यारेहों उसमनुष्यको पित्रीश्वरों की बाधा जाननी ६ ॥

(राक्षसलगेहुयेमनुष्यकेलक्षण) सुरामांसरक्तेषुलिप्सुर्विलज्जोमहाक्रोधयुक्तोतिशूरोसहिष्णुः॥ बलीनिष्ठुरः क्रूरकर्माविरूपोग्रहीतोनिशाचारिभिर्योमनुष्यः ७ (प्रेतग्रस्तकेलक्षण) भ्रमतिरुदितिनित्यंगह्वरारण्यसेवी विलपतिकिलमूर्च्छामेतिकंपंविधत्ते॥ हसतिलिखतिभूमिंभक्ष्यपानैरतृप्तो वदतिविकलवाणींप्रेतग्रस्तोमनुष्यः ८ बालभीरुस्त्रियादेहेप्रविशंतिसुरादयः॥ शीतादयोयथाकायेमन्यंतेप्रतिबिम्बवत् ९॥

मद्य मांस रुधिर इनकी इच्छाहो लज्जारहित महाक्रोधी शूर सहिष्णु बली निष्ठुर क्रूरकर्म का करनेवाला विरूप ऐसा मनुष्य राक्षसग्रस्त जानना ७ डोलाकरै निरधरोयाकरै पर्वत वनमें रहाकरै विलापकरै कभी मूर्च्छासे गिरपडे कांपे हँसे धरतीको लिखे भोजन और पीनेसे तृप्त न हो विकलवाणीबोले ऐसा मनुष्य प्रेतग्रस्त जानना ८ बालक डरपोंके स्त्री इनके देहमें देवताआदि प्रवेश करते हैं जैसे शीत घाम देहमें लगे तिसी तरह प्रतिबिम्ब उनका मालूम होताहै ९॥

विशन्तिदेहेमनुजस्यसर्वतोग्रहादयःकैरपिदृश्यतेनते॥ कुर्वंतिपीडांमहतींसुदुस्सहांगच्छन्तिशांत्याबलिमंत्रकादिभिः १० विशन्तिनरदेहेषुपूर्णमास्यामरग्रहाः॥ संध्ययोर्दानवादैत्यागन्धर्वाचाष्टमीद्वयोः ११ पितरःकृष्णपक्षेचयक्षायेप्रतिपत्तिथौ॥ पञ्चम्यामुरगारात्रौगन्धर्वाराक्षसादयः १२ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेभूतोन्मादलक्षणंसंपूर्णम्॥

ग्रहादि संपूर्ण मनुष्यके देहमें प्रवेशकरते किसीको नहीं दीखे और दुस्सह तथा भारी पीडाको करते हैं वो सर्वशांति और बलिदान तथा मन्त्रजाप से शान्ति होते हैं १० देवता ग्रह मनुष्यके देहमें पूर्णमासीको प्रवेश करते हैं और असुर दानव पूर्णमासी और अमावास्या इनकी सन्धिमें प्रवेश करते हैं और गन्धर्व दोनों शुक्ल व कृष्णपक्षकी अष्टमी में प्रवेश करते हैं ११ पितर कृष्णपक्षमें और यक्ष पडवामें सूर्य पंचमी में रात्रिमें राक्षसादिक चतुर्दशी में पिशाच ये प्रवेश करते हैं १२ इति श्रीहंसराजार्थबोधिन्याभूतोन्मादलक्षणंसम्पूर्णम्॥

(वातअपस्माररोगकेलक्षण)मासेपक्षेदशाहेप्रकुपितमरुतामं भवोघोररूपोरोगोपस्मारसंज्ञःसपदिमकुरुतेपातयित्वानरांगम्॥ श्वासंकासंचमूर्च्छांकरचरणशिरःक्षेपणंशून्यदेहं दोषोद्रेकंविसंज्ञांकफचयवमनंस्वेदशोषांगपीडाः १ (पित्तकीमृगीरोगकेलक्षण) पित्तापस्माररोगीपततिभुविनभःपीतरक्तंचदृष्ट्वाफेनंपीतंकफस्य प्रवमतिमुखतःपीतनेत्रास्यकायः ॥ उत्तप्ताक्षोविसंज्ञःक्षिपतिकरपदःकंपतेसप्रसेकः संरंभश्वासमूर्च्छाभ्रमतिवहुतरंशुष्कहृत्कंठतालुः २ ( कफकीमृगीरोगकेलक्षण ) श्लेष्मापस्माररोगीवितरतिवहुशोहस्तपादप्रकंपं संरंभाद्दर्शयित्वासपदिसितनभःपातयित्वामनुष्यम् ॥ शीतांगःशुक्लनेत्रंसितकफनिचयं वक्त्रदेशोद्गिरंतंरोमांचश्वासशीतंजडनरहृदयंगोरवांगंस्फुरन्तम् ३ ॥

मासमें पक्षमें दशदिनमें कुपितहुआ जो वात सो अपस्मारनाम मिरगीरोगको पैदाकर ये लक्षणों को करताहै मनुष्यको पृथ्वीपर गेरदेता है और श्वास खासी मूर्च्छा तथा हाथ पैरोंको इधर उधर पटकना तथा शिरको पटकना शून्यदेह दोषोंको वढ़ावे वेहोशी कफकी उलटी करे पसीने शोष अङ्गों में पीडा १ पित्तकी मृगीवाला रोगी धरती में गिरपडे और आकाशको लाल पीला देखै और मुखसे पीले झाग कफके गेरे पीलेनेत्र पीलाहीदेह होजाय नेत्र तप्त होजावें वेहोशी हो हाथ पैर पटके कांपे पसीने हो श्वासका वढ़ना मूर्च्छा वहुत डोले तालू कण्ठ हृदय सूखै ये पित्तकी मृगी रोगवाला करै २ कफकी मृगीरोगवाला मनुष्य ये लक्षणों को करै हाथ पैरको कँपावै जल्दी से श्वेत आकाशको देख पृथ्वीपर गिर पड़े देह शीतल होजावे नेत्र सफेद श्वेत कफको मुखसे गेरे रोमांचहो श्यामहो शरदीलगे हृदय जकडजावे शरीरभारी तथा देहफडके ३ ॥

(सन्निपातकीमृगीरोगकेलक्षण) वातपित्तकफैर्युक्तश्चिह्नैःसर्वैःसमन्वितः ॥ अपस्मारःप्रकुरुतेपंचत्वंरोगिणोनिशम् ४ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेऽपस्मारलक्षणम्

वादी कफ पित्त तीनोंदोषों के चिह्नोंकरकेयुक्त जो मृगीरोगवाला सो मरजावे ४ इति हंसराजार्थवोधिन्यामपस्माररोगनिदानंसमाप्तम् ॥

(वातव्याधिरोगकेलक्षण) व्यायामेनक्षुधातृषातिकटुकक्षाराम्लरूक्षाशनैःशोकव्याधिविकर्षणातिगमनैरत्यम्बुपानादिकैः ॥ [illegible] वातःसंकुपितःक[illegible] ांसिसर्वाणिशरीरजानिरिक्तानिधातुप्रवहानितानि ॥ प्रपूर्यित्वातिरुषाशरीरेमर्माणिसंतोदतिचंडवातः २ हृत्पार्श्वोदरवस्तिहस्तचरणग्रीवाशिरःकूजननासाकर्णमुखाक्षिदंतरसनागुल्मांत्रसंपीडनम् ॥ कुब्जत्वंबधिरंकृशत्वमरतिखांज्यंशिरःकंपनं चार्द्धांगेजडतांकरोतिकुपितोवातोमहादारुणः ३ ॥

दण्ड कसरत के करनेसे क्षुधा तृषा के रोकनेसे अतिकडुआ खारा खट्टा रूखा ऐसेपदार्थ के खानेसे शोचसे देहमें रोगके होनेसे बहुत चलनेसे बहुत जलपीनेसे धातुकेक्षयहोनेसे घातसे गिरपडनेसे स्त्रीके बहुतसङ्ककरनेसे वातकुपितहो मनुष्योंको महादारुण अनेकवात के रोग पैदाकरे १ जितनी शरीरमें धातुकी वहनेवाली नाडी तिनको वात शुष्ककरदे औ रोषको प्राप्तहुई जो वात सो सर्वनसों में प्रवेशकर प्रचण्डवात मर्म मर्म में पीडा करती है २ हृदय पसवाडा पेट वस्ती हाथ पैर नाड शिर इनका गूंजना नाक कान मुख नेत्र दांत जीभ टकना आंत इनमें पीडाहो कुबडा होजाय बहिरा तथा लटजावे मनका न लगना खञ्जापना शिरका हिलना अर्द्धाङ्गवायुहोजायतथाबादीसेजकडजाययेलक्षणकुपितमहावातकरतीहै ३

सर्वांगेषुगतोमरुद्रुततरंशूलंकरोतिद्रुतं भेदंसंधिपुकंपनंकरपदामस्थनांचसंस्फोटनम् ॥ सर्वांगस्फुरणंत्विनिद्रमनिशंशोफंशरीरेभ्रमंचाध्मानंकटिपीडनंहृदिरुजंविण्मूत्रयोस्स्तंभनम् ४ वातःकुर्यात्कोपितोदंतबंधंजिह्वास्तंभंकर्णयोर्गुंजशब्दम् ॥ नाडीस्तब्धंरक्तवीर्यादिशोषंह्यस्थिस्फोटंदेहसंकोचवृद्धिः ५ जृम्भोद्गारंचहिक्कांवितरतिपवनःपीतवर्णंशरीरं हल्लासंश्वासकासंमनसिविकलतांछर्द्यतीसारगुल्मम् ॥ अंतर्दाहंविसंज्ञांकृशतनुमरतिंकामलांपांडुरोगंह्युद्वेगंसंधिभेदंव्यथयतिसततंसर्वकायेमनुष्यम् ६ ॥

सबअङ्गोंमें प्राप्तहुई जो वात सो ये लक्षणोंकोप्रकटकरे प्रबलशूल संधिन-

मेंपीड़ा हाथपैरोंका कांपना हड्डी हड्डीका फूटना सबशरीरका फड़कना नींदका न आना सूजन तथा भ्रम पेटका फूलना कमरमेंपीड़ा हृदयमें दुःख विष्ठामूत्रका रुकजाना ४ कुपित वात दन्तवन्ध जीभकास्तम्भन कानोंमें गुञ्जारशब्द नाड़ियोंका स्तम्भ रुधिर और वीर्य का सूखना हड्डीहड्डीमेंपीड़ा देहका घटना बढ़ना ये लक्षण करतीहै ५ जम्भाई डकार हिचकी पीलिया सूखी रद्द श्वास खांसी मनमें बेकली उलटी अतीसार गोला भीतरी दाह बेहोशी शरीरकृश मनका न लगना कामला शरीरका रंग पीला उद्वेग सन्धिनमेंपीड़ा सबशरीरमें व्यथा ये लक्षण सर्वांगकी पवन करती है ६ ॥

करोतिकोपितोनिलोहलीमकंचगृध्रसीं ॥ विसूचिकांविलम्बिकांप्रलापमंगपीडनम् ७ (त्वचामेंप्राप्तवातकालक्षण) त्वग्गतः पवनःकुर्याद्रूक्षत्वंत्वचिकृष्णताम् ॥ कार्कश्यंशून्यतांकार्श्यंवैवर्ण्यंस्फुटितारुजम् ८ (रुधिरमेंप्राप्तवातकालक्षण) वातोरक्तगतःकुर्यात्कार्श्यंरुधिरशोषणम् ॥ तीव्रतापंव्रणंगुल्मंखर्ज्जुंदद्रुविचर्चिकाम् ९ ॥

कुपितहुई जो वात सो मनुष्यकी देहमें हलीमक गृध्रसी विसूचिका विलम्बिका प्रलाप अंगोंमें पीड़ाकरतीहै ७ त्वचामें प्राप्त पवन शरीररूखा तथा कालावर्ण को करे कर्कशस्वभाव तथा देहमें शून्यता और कृशपना विवर्ण तथा देह को फटना ये लक्षण करती है ८ रुधिरसे प्राप्तबादी शरीर कृशकरे रुधिरमात्र को सुखाय देय तीव्रज्वरकरे फोड़ा और गोलान को पैदाकरै खुजली दाद खाज को करती है ९ ॥

(मांसमेदागतवायुकेलक्षण) मांसमेदगतोवातोगुर्वंगंकुरुतेश्रमम् ॥ स्तब्धांगमरुचिंतापमरतिंरक्तशोषणम् १० (मज्जास्थिगतवातकेलक्षण) वातोमज्जास्थिगःकुर्याद्भेदःपर्वास्थिसंधिषु ॥ बलमांसक्षयंशूलंविनिद्रंवीर्यनाशनम् ११ (शुक्रगतवातकेलक्षण) शुक्रस्थःपवनःकुर्यादरुचिंत्रिषुपीडनम् ॥ वीर्यशोषंमनस्तापंबलकांतिसुखक्षयम् ॥ १२ ॥

मांसमेदामें प्राप्त वात देह को भारीकरै अनायास श्रम को करे शरीर जकड़जाय अरुचि ताप मनका न लगना रुधिरका सूखना १० मज्जा और हड्डीमें प्राप्तहुई जो वात सो गांठोंमें पीड़ा हड्डी और संधिनमें पीड़ा

मांस और बलका क्षयहोना शूल और नींदकानाश तथा वीर्यका नाश ये लक्षणोंको करै ११ शुक्रमें प्राप्तहुई वात सो अरुचि मन वाणी देह इनमें पीड़ा वीर्यकाशोष मनमें ताप बल कान्ति सुखकोनाश ये लक्षणोंकोकरै १२

(नाड़ीगतवातकेलक्षण) वातःशिरागतःकुर्यात्कुब्जखांज्यं महारुजम्॥ शिरासंकोचस्तब्धत्वंबाधिर्यंवमनंकृशम् १३ (कोष्ठगतवातकेलक्षण) कोष्ठस्थानगंतोवातःकुरुतेमूत्रबन्धनम्॥ शूलाध्मानमुदावर्त्तगुल्माशौंसिभगन्दरम् १४ (सर्व्वांगगतवातकेलक्षण) सर्वांगस्थोपिकुपितः पवनोत्रिविधान्नुजान्॥ कुरुते वर्द्धतेसर्वान्बाह्याभ्यन्तरपीडकान् १५॥

नाड़ीगत वातरोग ये लक्षणोंको करै कुबड़ापना खंजापना नाड़ीनका सुकड़ना तथा जड़ता बहिरापना बौनापना और कृश १३ कोष्ठमें प्राप्त भई जो वात सो मूत्रबन्ध को करै शूल और अफराको करै उदावर्त गोला बवासीर भगन्दर इनको करती है १४ सर्वांग में प्राप्तभई पवन सो तरह तरहके रोगोंको पैदाकरतीहै और सब कुपित बाहरके रोगोंको तथा भीतर के रोगोंको बढ़ाती है १५॥

(सन्धिनमेंस्थितवातकेलक्षण) संधिस्थःपवनःकुर्याच्छोफं शूलंचदारुणम्॥ संधीन्विस्फोटयेत्सद्यःसचकर्षतिवर्द्धति १६ धातवःपंचदेहस्थाहेतवःसुखदुःखयोः॥ स्वस्थानेसुखदाःसर्वेपर स्थानेषुदुःखदाः १७ (पंचवातकेअलगअलगलक्षण) प्राणोवायुर्वसतिहृदयेऽपानसंज्ञोगुदान्ते नाभेश्चक्रेभ्रमतिपरितोजीवभूतःसमानः॥ कण्ठस्थानेचलतिपवनोयोह्निरात्रावुदानः सर्वांगेषुप्रसरतिमरुद्व्यानसंज्ञोनितांतम् १८॥

सन्धियों में प्राप्त वात सूजन और दारुणशूल संधिनमें पीड़ा और सुखावै तथा बढ़ावै १६ पांच वात देहमें सुख दुःखकी देनेवाली रहती हैं यदि वो अपने स्थानपर रहें तो सुखदायक और दूसरे के स्थानपर जानेसे दुःखदायकहोतीं हैं १७। १ प्राणवात हृदयमें रहती है २ अपानवायु गुदामें रहती है ३ जीवभूतसमानवायु नाभीचक्रमें रहतीहै और ४ रातदिनकी वहनेवाली उदानवायु कंठमें रहतीहै और ५ सब देहमें रहनेवाली व्यानवायु है १८॥

(पित्तान्वितप्राणवातकेलक्षण) प्राणःपित्तान्वितःकुर्याद्दूष्माणंचित्तविभ्रमम् ॥ तृष्णांशूलंचहृल्लासंहिक्कांछर्दिश्चदुस्सहाम् १९ (कफान्वितप्राणवातकेलक्षण) प्राणःकफावृतःकुर्याद्दौर्बल्यालस्यसादनम् ॥ वैरस्यमरुचितंद्रामुत्क्लेदंदोषसंचयम् २० (पित्तकफयुक्तउदानवातकेलक्षण) उदानःपित्तयुक्कुर्य्यान्मूर्च्छांदाहंभ्रमंक्लमम् ॥ कफान्वितोतिमंदाग्निं शीतंहर्षंचकंपनम् २१ ॥

पित्तसंयुक्त प्राणपवन देहमें गरमीको करै तथा चित्तभ्रम प्यास शूल सूखी रद्द हिचकी वमन ये लक्षणोंको करै १९ कफसंयुक्त प्राण वात ये लक्षण करती है दुर्बलता आलस्यका स्थान विरसता अरुचि तंद्रा उकलाट दोषके समूहको बढाती है २० पित्तकेसाथ मिली जो उदानवायु सो ये लक्षण करै मूर्च्छा दाह भ्रम ग्लानि और जो उदानवायु कफके साथ मिलीहो तो मंदाग्नि शीत हर्ष तथा कंपको करती है २१ ॥

(पित्तकफयुक्तसमानवातकेलक्षण) समानपित्तयुक्तृष्णांमूर्च्छांमूष्माणमेवच ॥ कुर्य्यात्कफान्वितोहर्षं विण्मूत्ररोमहर्षणम् २२ (पित्तयुक्तअपानवातकेलक्षण) अपानःपित्तयुक्कुर्याद्रक्तातीसारमुल्वणम् ॥ ऊष्माणमरतिंदाहमर्शांसिचभगन्दरम् २३ (कफयुक्तअपानवातकेलक्षण) कफयुक्तोयदापानोगुदान्तेकृमिसंचयम् ॥ कुरुतेगुरुतांमूत्रमालस्यंबलनाशनम् २४ ॥

समानवायु पित्तके साथ मिलीहुई तृष्णा मूर्च्छा गरमीको करती है इसीतरह कफयुक्त समानवायु हर्ष विष्ठा मूत्रका रुकना रोमांचको करती है २२ अपानवायु पित्तके संयुक्त ये लक्षणकरती है रक्तातीसार गरमी मनका कहीं न लगना दाह बवासीर भगंदर २३ कफयुक्त अपानवायु गुदामें कृमिरोगकरे शरीरभारी बहुत मूत्रकाहोना आलस्य बलकानाश ये लक्षणोंको करै २४ ॥

(पित्तकफयुतव्यानवातकेलक्षण) व्यानःपित्तान्वितःकुर्य्यादंगविक्षेपणक्लमम् ॥ दंडकंस्तम्भनंदाहंशोफंशूलंकफान्वितः २५ नाडीय

दासमभ्येत्यकुपितःपवनोवली ॥ देहविक्षेपणंकुर्याच्छिरःकंपं करोतिच २६ यदासंकुपितोवातो नानाहेतुभिरूर्ध्वगः ॥ तदासं कुरुतेदोषं हृच्छिरःशंखपीडनम् २७ ॥

व्यानवायु पित्तके साथ मिलीहुई अंगोंका पटकना ग्लानिको करतीहै उपतापस्तंभ दाह सूजन शूल ये व्यानवायु कफसंयुक्त करतीहै २५ वली पवन कुपित नाडीनमें प्राप्तहो शरीरका इधर उधर पटकना करती है और शिर कंपको करतीहै २६ जब बादी नाना हेतूनसे कुपित उपजती है तव हृदयमेंमस्तकमें कनपटीमें पीडाकरतीहै और अनेकदोषोंकोकरती है २७॥

गत्वोर्ध्वंस्वगृहात्करोतिपवनोदेहंचकोदण्डवत् कण्ठःकूजतिकोकिलेवसततंगात्रंमुहुःक्षेपणम् ॥ स्तब्धत्वंनयनद्वयोर्वितनुतेशोषंमुखेवक्रिमां श्वासंकाससमन्वितंचजठरेशूलंतृषांसंभ्रमम् २८ (पित्तयुक्तवातकेलक्षण) दाहंपित्तान्वितःकुर्यात्तृष्णांछर्दिंशिरोव्यथाम् ॥ हृल्लासंहृदयग्रंथिहिक्कांकंठहनुग्रहम् २९ (कफयुक्तवातकेलक्षण)कफान्वितोवमिंकुर्यात्तंद्रांनिद्रांगगौरवम्॥ जाड्यंशैत्यंसरोमांचंक्षवंशोफंचवेपथुम् ३० ॥

अपने स्थानसे ऊपरको चढीहुई वात मनुष्यके देहको धनुषकी तरह बांकाकरदे और कंठकोकिलाकी वतौर बोले तथा शरीर को इधर उधर पटके दोनोंनेत्रों का स्तब्धत्वहो मुखका सूखना तथा मुखटेढा होजाय श्वास खांसीके साथ पेटमें दर्दहो और प्यास तथा भ्रमहो २८ पित्तयुक्त वात दाहकरे प्यास और वमनकोकरै शिरमेंदर्द सूखीरद हृदयमें गांठ हिचकीकंठमें हनुग्रह इन रोगोंकोकरै २९ कफयुक्तवात वमन तन्द्रा निद्रा देहभारी जडता शीतलगना रोमांच छींक सूजन कंप ये रोगकरती है ३० ॥

(कफपित्तयुक्तवातकेलक्षण) कफपित्तान्वितोवायुःपक्षाघातंकटिग्रहम् ॥ कुब्जंखंजंशिरःकंपमंगभंगंप्रपीडनम् ३१ (अधोभागमेंप्राप्तवातकेलक्षण) गत्वाधःकुपितःकरोतिमरुतोरुस्तंभनं कुण्डलं शूलाध्मानविलम्बिकागुदरवंगुल्मोपदंशंभृशम् ॥ शूकार्शोसिभगंदरंकटिरुजंवृषणमूत्रयोस्स्तम्भनम् ॥ जंघोरुगुदशिण्णयोनिवृषणानांपीडनंदण्डकम् ३२ हेतुभिःकुपितोवातोह्याति

कोपोन्यदोषयुक् ॥ महाकोपस्त्रिदोषाभ्यांसवैभवतिरोगदः ३३ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेवातव्याधिलक्षणम् ॥

कफ पित्त मिलीहुई वात पक्षाघात कमरमें दर्द कुवडापना खंजत्व शिरकाहिलना अङ्ग भङ्ग और पीडा करती है ३१ नीचेके भागमें प्राप्तहुई जो पवन सो ऊरुस्तंभ कुंडलरोग शूल अफरा विलंबिका गुदामेंशब्द पेटमें गोला उपदंशशूकरोग ववासीर भगन्दरकमरमेंदर्द दस्त पेशावकारुकजाना जंघाऊरू लिंगेन्द्रिय योनि अंडकोश इनमें दर्द तथा दंडकरोग इनकोकरती है ३२ हेतूनसे कुपित वातरोग करती है और दोषके मिलने से अति कोप को प्राप्त होती है और त्रिदोषसे महाकोपको प्राप्त होती है तव वरावर रोग करती है३३इति हंसराजार्थबोधिन्यांवातव्याधिरोगनिदानंसम्पूर्णम्॥

---

## अथ वातरक्तरोगनिदानम् ॥

( तत्रादौवातरक्तरोगोत्पत्तिः) रूक्षोष्णाम्लकषायतीक्ष्णकटुकस्निग्धाशनैर्भूयसः निष्पामांसकुलत्थशाकमधुरक्षारान्नपित्ताशनैः॥तक्राम्लासववारुणीदधिपयःपानैर्निशाजागरैःप्रायःकुप्यति वातरक्तमपरैर्व्यायामशोकादिभिः १विरुद्धदुष्टाशुचिपानभोजनैर्जलावगाहैर्वनितातिसंगमैः ॥ रात्रौदिवाजागरणैःप्रधर्षितोरक्तप्रकोपंकुरुतेमरुत्तदा २ स्रोतांसिरक्तप्रवहानिरुध्वाकरोतिवातोरुधिरंचकृष्णम् ॥ रोषात्तथाशोणितमुच्छ्वलन्तिसमस्तरोगान्वितनोतिनूनम् ३ ॥

रूखा गरम खट्टा कषेला तीखा कडुआ चिकना भोजनकरनेसे निष्पाव तथा मांस कुलथी शाक मीठा खारामिला अन्न पित्तकी करनेवाली वस्तुके खानेसे छांछ आम्र आसव मद्य दही दूध के पीनेसे रातमें जागनेसे दंड कसरतके करनेसे शोचसे वातरक्त कोपको प्राप्त होताहै १ विरुद्धदुष्ट अपवित्र वस्तुके पीनेसे तथा खाने से स्नानसे वहुत स्त्रीसंगसे रातदिन के जागनेसे और डरनेसे वातरक्तरोग पैदा होताहै २ रुधिरकी वहनेवाली नाडीनके मार्गको रोंककर वातरुधिरको कालारंगकाकरदेवै फिर क्रोधको प्राप्तहुआ जो रुधिर सो देहके बाहर तथा भीतर अनेकरोगोंको पैदाकरै ३॥

करोत्यालसंमंडलंवातरक्तंशरीरंविवर्णंरुजंरूक्षगात्रं ॥ भ्रमं मूत्रकृच्छ्रंक्लमंमर्मतोदंज्वरंवेपथुत्वंशिरःपीडनंतत् ४ (पित्तान्वित वातरक्तकेलक्षण) करोत्येवपित्तान्वितंवातरक्तंमुदंदाहसम्मोह तृष्णांगशोषम् ॥ भ्रमोष्मारतिश्छर्दिस्वेदांगतोदंकटुत्वंमुखेशो फमूर्च्छाविनिद्रम् ५ (कफयुक्तवातरक्तलक्षण) कफेनान्वितंवा तरक्तंगुरुत्वंकरोत्यालसंमंडलंरक्तपीतम् ॥ वमिंमंदचेष्टेन्द्रियेषु प्रलापंशरीरेतिपामाकृशत्वंक्षवत्वम् ६ ॥

आलकस कालेकाले देहमें चकत्ता तथा शरीरका विवर्ण रूखा देहकरदे पीड़ाहो भ्रम मूत्रकृच्छ्र ग्लानि मर्ममर्ममें पीड़ा ज्वरकंप शिरमें पीड़ा ४ पित्तान्वित जो वातरक्तसो मस्तपना दाह मोह प्यास अंगशोष भ्रम गरमी मनका डमाडोलपना वमन पसीनेकाआना अंगोंमेंपीड़ा मुखकडुवा सूजन मूर्च्छा निद्राका नाश इनलक्षणों को करताहै ५कफयुक्त वातरक्त देह भारी करे आलकस देहमें लालपीले चकत्ते करे वमन इंद्रियोंकी मंदचेष्टाहोना बकना देहमेंखाज तथा देहकृश और छींकका आना इन लक्षणको करै ६ ॥

पांगुल्यंचविसर्पिकारुचिमदोमूर्च्छांगुलीवक्रता हिक्कादाहप्र वेपिकाभ्रमतृषाश्वासक्लमःस्फोटता ॥ कासोमोहशरीरशोषमधि कंमर्मग्रहश्चार्बुदः संप्रोक्तास्समुपद्रवामुनिवरैस्तेवातरक्तेऽहि ताः ७ सोपद्रवंत्याज्यतमंभिषग्भिर्द्विदोषजंकष्टतरेणसाध्यम् ॥ जपेनदानेनशिवार्चनेनयत्नौषधीभिर्ननुवातरक्तम् ८ इति श्री भिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेवातरक्तलक्षणम् ॥

पांगुरा विसर्परोग अरुचि मद मूर्च्छाउंगली टेढ़ीहोजायँ हिचकी दाह कंप भ्रम प्यास श्वास ग्लानि शरीरका फटना खांसी मोह देहमें शोष मर्म स्थानों में पीड़ा अर्बुदरोग ये वातरक्त रोगके उपद्रव मुनीश्वरों ने अ- साध्य कहेहैं ७ वैद्यों करके उपद्रवकेसाथ जोवातरक्त सोत्याज्यहै और दो दोषसे पैदाहुआ जो वातरक्त सो कष्टसाध्यहै वो जप दान शिवपूजन और उपाय तथा औषधीकरके अच्छाहो ८ इति हंसराजार्थबोधिन्यांवातरक्त निदानंसम्पूर्णम् ॥

(अथऊरुस्तम्भनिदानम् ) नीत्वाधःकुपितोवातःसञ्चयं श्लेष्ममेदयोः ॥ जंघोरुसक्थिगुल्फेषुपूर्यित्वास्तम्भयेद्गतिम् १ (जंघोवौश्लेष्ममेदाभ्यांसम्पूर्णौभवतोवलौ ॥ ऊरूस्तम्भःसविज्ञेयोभिषग्भिःप्राकृतैर्भृशम् २(ऊरुस्तम्भलक्षणम्) ऊरूस्तम्भेतिपीडाभवतिचरणयोरोमहर्षोजडत्वं शीतंसर्वाङ्गकम्पोवयसिशिथिलताछर्दिनिद्राकृशत्वम् ॥ कृच्छ्रोन्न्यासंम्पदानामरुचिरतिवमिमंन्दवह्निर्गुरुत्वं चिह्नान्येतानिनूनंमुनिगणवचनात्कीर्तिताहंसराजैः ३ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृते वैद्यशास्त्रेऊरुस्तम्भलक्षणम् ॥

अथऊरुस्तम्भलक्षण ॥ कोपको प्राप्तहुई जो वात सो कफ और मेदाके समूहको नीचेलेजायकर जांघ ऊरू जानू टकना इनमेंव्याप्तकरके चलनेकी शक्ति को स्तंभन करदे उसे ऊरुस्तम्भरोग कहतेहैं१जांघऊरू जब कफ और चर्बीसे परिपूर्णहोजायं और चला न जावे तो उसको वैद्योंने ऊरूस्तंभ रोग कहाहै २ ऊरूस्तंभ रोग में ये लक्षण होते हैं दोनों पैरोंमें पीड़ा रोमांच जडत्व शीतका लगना सर्वदेहमें कंप अंगोंमें शिथिलता रद्द निद्रा कृशता पैरोंका कठिनतासे उठना अरुचि मनका न लगना वमन मन्दाग्नि देह-भारी ये ये ऊरूस्तंभरोगके लक्षण मुनीश्वरों के वचनके अनुसार हंसराज कविने कहे हैं ३ इति हंसराजार्थबोधिन्यामूरूस्तंभरोगनिदानंसम्पूर्णम् ॥

(अथामवातलक्षणम्)व्यायाममन्दाग्निविरुद्धभोजनैःस्निग्धाशनेनातिविहारचेष्टया ॥ रात्रौदिवाजागरणेनकोपितःश्लेष्मस्थलेह्यामचयंनयेन्मरुत् १ आमान्नस्यरसोपक्कोमरुताक्रियतेपुनः ॥ दूषितःकफपित्ताभ्यांनाडीभिःपीयतेनिशम् २आमसंज्ञःसरावायंयोजीर्णजनितोरसः॥रोगाणामाश्रयोघोरःस्रोतांसितुदतेभृशम्३

तीनश्लोककरिके प्रथमआमरोगकीउत्पत्तिलिखतेहैं दंड कसरतके करनेसे विरुद्ध भोजनसे चिकने पदार्थखानेसे अत्यन्त स्त्रीआदिसेवन करने से रातदिन जागनेसे कोपको प्राप्तहुई जो वात सो कफके स्थानमें आमके समूहको प्राप्त करतीहै १ अन्नका जो रस विना पका उसको वात दूषित करे तथा पित्त कफकर दूषित भयाहो उसको नाडीपीती है २ उसी अजीर्ण

से पैदाहुये रसको आमरोग घोररोगोंका आश्रय करतेहैं और नाडीके मार्गों को रोकदेती है ३ ॥

आमोरुग्विदधातिशोफमधिकंसंकोपितोवायुना जंघोरूकर सन्धिपादवृषणस्कन्धास्यनेत्रेषुच ॥ मांसास्थित्रिककुञ्चनश्चहृद येकम्पंज्वरंशोषणं स्तब्धांगंवितनोतिदारुणभयम्पाकंतृषांशू न्यताम् ४ (पित्तसेकुपित आमलक्षण) आमःसंकुरुतेरुषाङ्गमरु णंपित्तेनसंकोपितः शीर्षेसन्धिषुपीडनंकटिरुजंसर्वाङ्गदाहंज्वरं मूर्च्छासंभ्रमशोषणंचहृदयेशूलंमहादारुणं बन्धंमूत्रपुरीषयोर्नय नयोःपीतत्वमार्तिंतृषाम् ५ ( कफसेकुपित आमवातकेलक्षण ) आमःश्लेष्मयुतःकरोतिजडतांनिद्रांगुरुत्वन्तना वालस्यंबहुमू त्रताञ्चगलकेसंकूजनंशीतताम् ॥ दौर्बल्यंमुखपादहस्तवृषणेशो षङ्गतेस्तम्भनं वीर्योजोरुचितेजसांबलधियांनाशंप्रसेकंक्रमम् ६

वादीसे कुपित आमरोग जांघ ऊरू हाथ तथा देहकी संधी पैर अंडकोश कंधेनमें मुखतथा नेत्रोंमें सूजन करदे मांस हड्डी त्रिककहिये मकड इनका घटना हृदयमें कंपज्वर शोप देहका जकड जाना घोर भय तथा देह का पकना और प्यास और देहमें शून्यता ये लक्षण करतीहै ४ पित्तसे कुपित जो आमरोग सो देहको लालकरदे मस्तक तथा संधीनमें दर्द सब देहमें दाह तथा ज्वर मूर्च्छा भ्रम शोप हृदयमें महा दारुण शूल मूत्र पुरीप का रुकना नेत्रपीले प्यास और खेद ये लक्षण करताहै ५ कफयुक्त आमरोगके ये लक्षणहैं शरीर जकडजाय निद्रा देहभारी आलकस पेशाब ज्यादा उतरै गलेका गूंजना जाडालगे दुर्बलपना मुख हाथ पैर अंडकोश इनमें सूजन गतिका रुकना वीर्यताकत रुचि तेज बल बुद्धि इनकानाश लारका गिरना ग्लानी ६ ॥

आमस्त्रिदोषजोऽसाध्यःकष्टसाध्योद्विदोषजः ॥ दोषैकसंयुतः साध्यःसुखेनैवभिषग्वरैः ७ त्रिदोषजनितैःसर्वैर्लक्षणैर्लक्षितो ह्ययः ॥ सन्निपातःसविज्ञेयोद्विदोषोहिद्विदोषजैः ८ इति श्रीभि षक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रे आमवातलक्षणम् ॥

त्रिदोष से पैदाहुआ आमरोग असाध्यहै और दो दोषसे जो हुआ सो

कष्टसाध्य है और एकदोषयुक्त साध्यहै ऐसे सुषेणादि वैद्यों ने कहाहै ७ जिसमें त्रिदोष के सब लक्षण मिलतेहों उनको सन्निपातका आमवात रोग कहतेहैं और जिसमें दोदोष के चिह्नहों उसे द्विदोषज कहते हैं ८ इति हंसराजार्थबोधिन्यामामवातलक्षणंसम्पूर्णम् ॥

---

अथ परिणामनिदानम् ॥

(अथपरिणामशूललक्षणम्) विण्मूत्ररोधाद्विषमासनस्था च्छीताम्बुपानात्पवनस्यरोधात् ॥ अत्युच्चभाषादतिभक्ष्यपाना द्रूक्ष्याशनात्कुत्सितयानरूढात् १ अपक्वपिष्टान्नविरुद्धभक्षणा त्कषायतिक्ताशुचिदुष्टभोजनात् ॥ दिवानिशाजागरणाद्विलंघ नात् करोतिशूलंपवनोरुषान्वितः २ नाभिमूलेगुदेवस्तौयोनौ पार्श्वेत्रिकेस्थिषु ॥ शूलंवातकृतंज्ञेयंभिषग्भिर्नात्रसंशयः ३ ॥

विष्ठामूत्रके रोकनेसे खोटी सवारीपर बैठनेसे शीतल जलपीनेसेपवनके वेगरोकनेसे ऊंचेबोलनेसे अत्यंत भोजन और पानसे तथा रूखेपदार्थ केभोजनसे यह रोग होताहै १ बिनापकापिसाहुआ ऐसे अन्न के खाने से विरुद्ध भोजनसे कसैला तीखा अपवित्र दुष्टभोजनसे दिनरात के जागनेसे लङ्घनकरनेसे रोषको प्राप्तहुई जो पवन सो शूलरोग को पैदाकरतीहै २ नाभीमूलमें गुदामें मूत्रस्थानमें योनीमें पसवाड़ोंमें त्रिकस्थानमें हाड़ोंमें वादीकाशूल वैद्य जाने इसमें सन्देह नहीं करना चाहिये ३ ॥

(वादीकेशूलकालक्षण) शूलंवातोद्भवंकुर्यात्प्रभातेंगविमर्द नम् विण्मूत्रबन्धनंहिक्काध्मानोद्गारस्तब्धताः ४ (पित्तकेशूल केलक्षण) तीक्ष्णोष्णपिण्याकविदाहिपूगैस्तैलाम्लनिष्पाकटुसू र्यतापैः ॥ व्यायामसौवीरसुराविकारैः प्रवृद्धपित्तंकुरुतेहिशूल म् ५ पित्तोद्भवंशूलमतीवरौद्रंमध्यंदिनेकुप्यतिचार्द्धरात्रौ ॥ क रोतिमूर्च्छाभ्रमदाहमोहास्तृट्स्वेदमार्त्तिज्वरमुग्रशीतम् ६ ॥

प्रातःकाल शरीरका टूटना दस्त और पेशाबका बन्दहोना हिचकी पेट का फूलना डकारका आना जड़ता ये वात शूलके लक्षण हैं ४ तीक्ष्ण गरम पिण्याक दाहकरनेवाली वस्तु सुपारी तेल खट्टा निष्पा, कटु सूर्य्य

कीचाममें डोलने से दंडकसरतके करनेसे कांजीके पीने से मद्यकेविकार से कोपकोप्राप्त हुआ जो पित्त सो शूलरोगको करताहै ५ पित्तसे पैदाहुआ घोरशूल सो मध्याह्न और अर्द्धरात्रमें कोपकरताहै और मूर्च्छा और दाह बेहोशी प्यास पसीने खेद घोरज्वर और शीत ये करैहै ६ ॥

कुक्षौसजठरेपार्श्वेशूलंपित्तसमुद्भवम् ॥ सोष्माणंदारुणंज्ञेयं वैद्यैराधुनिकैर्ध्रुवम् ७ ( कफकेशूलकालक्षण ) मध्वाज्यमांसैर्मधुराम्लतक्रैर्वृन्ताकशीतोदकदुग्धपानैः ॥ माषेक्षुमज्जातिलतैलशीतैःश्लेष्माप्रवृद्धःकुरुतेहिशूलम् ८ वक्षस्थलभवंशूलंकफान्तस्यसमुद्भवम् ॥ वमनेनशमंयातिसंध्ययोर्बलवत्तरम् ९ ॥

कूख पेट पसवाडोंमें पित्तकाशूल होताहै और दारुण गरमी ये लक्षण अबकेवैद्योंने कहेहैं ७ सहत घी मांस मीठा खट्टा छांछ बैंगन शीतलजल दूध इनकेसेवन से उडद ईख चरबी तिलतेल शरदीसेकुपितहुआ जोकफ सो शूलरोग पैदा करताहै ८ कफसे पैदाहुआ जो शूल वक्षस्थल तथा सन्धीन्में सो वमनके करानेसे आरामहो ९ ॥

शूलंकफात्म्यंकुरुतेप्रसेकंतंद्रालसंगौरवतांप्रकम्पम् ॥ हृल्लासकासारुचिछर्दिदाहंकंठेतिपीडातिमितांगशीतम् १० ( वातकफशूलकेलक्षण ) पार्श्वेषुवस्तौहृदयेचशूलंवदंतिवैद्याःकफवातजातम् ॥ पित्तानिलाभ्यांजनितंसदाहंकुक्षिद्वयेतद्भृदयेप्रपीडयेत् ११ ( शूलरोगकीउत्पत्ति ) चण्डीशशस्त्रंकफपित्तसम्भवंजानीहितंत्वंहृदयोदरस्थम् ॥ रूपाणिस्वंस्वंकुरुतेस्वकाले दोषैःसमस्तैःप्रभवंत्यजेत्तम् १२ ॥

कफसे पैदा हुआ जो शूल सो पसीना तंद्रा आलकस देहभारी कंप सूख रद खांसी अरुचि वमन दाह कंठमें पीडा मंद जाडा लगै येलक्षणकरै १० जिसमें येलक्षणहों उसको वातकफका शूल वैद्यकहते हैं पसवाडोंमें मूत्र स्थानमें हृदयमें शूलहो वातपित्तजनितशूललक्षण॥ और जिसमें दाह हो कूखमें और हृदयमें पीडा हो उसे वात पित्तका शूल रोग जानै ११ श्रीमहादेवके शूलसे तथा कफपित्तसे पैदा हुआ शूल सो हृदयमें पेटमें अपना तरह तरहका रूप धारणकरै और सब दोषों से पैदाहो ऐसाशूलवान् रोगी को वैद्यत्यागदे १२ ॥

( शूलकाअसाध्यलक्षण ) वायुःसंनिहितश्चपित्तकफयोस्स्थानंसमावर्त्तयेद्यःशूलंकुरुतेतदेवमपरंभुक्तेतिशांतिंव्रजेत् ॥ तच्छूलंपरिणामजंमुनिवरैःप्रोक्तंचदोषान्वितं ज्ञेयंप्राक्कथितैर्नरैःकफमरुत्पित्तोद्भवैर्लक्षणैः १३ सोपद्रवंत्रिदोषोत्थमसाध्यंकथितंबुधैः॥ कष्टसाध्यंद्विदोषोत्थंसुखेननिरुपद्रवम् १४ ( शूलकेदशउपद्रवकेभेद) तंद्रामूर्च्छाज्वरोदाहःश्वासःकासोतिवेदना ॥ हिक्काङ्गगौरवश्छर्दिः शूलस्योपद्रवादश १५इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेपरिणामशूललक्षणंसम्पूर्णम् ॥

जिसमें ये लक्षणहों उसे परिणामशूल जानना जो वादीसेयुक्त और पित्त कफके स्थानमें प्राप्तहोकर पीछेदर्दकोकरें और दूसराखाने से शांतिहो और त्रिदोषयुक्तहो उसेअसाध्य मुनीश्वरों ने तथा प्राचीनवैद्यों ने कहाहै १३ जो उपद्रवके साथहो और सन्निपातसे पैदाहुआहो वो शूलरोग असाध्यहै ऐसावैद्योंने कहाहै और जो दोदोषसे पैदाहुआहो वो शूल कष्टसाध्य है और जो उपद्रव रहित हो वो सुखसाध्यहै १४ । १ तंद्रा २ मूर्च्छा ३ ज्वर ४ दाह ५ श्वास ६ खांसी ७ अतिदुःख ८ हिचकी ९ देहभारी और १० वमन ये शूलरोगके दशउपद्रव हैं १५ ॥ इति हंसराजार्थबोधिन्यांशूलरोगनिदानंसमाप्तम् ॥

(अथआनाहउदावर्तरोगनिदानंतस्योत्पत्तिः)पुरीषमूत्रानिलवेगरोधादनाहरोगःकिलमर्मभेत्ता ॥ संजायतेसौकुरुतेविकारान् वातामयान्वैद्यवरावदन्ति १ अपानवातसंरोधादूर्ध्ववातगतिर्भवेत्॥ अनाहोसौपुरैःप्रोक्तोमुनिभिस्तत्त्ववादिभिः २ हिक्काश्वासवम्युद्गारक्षुत्तृष्णायाऽवरोधनात् ॥ उदावर्त्तोभवेद्रोगोवातवृद्धिप्रवर्त्तकः ३ ॥

दस्त पेशाब अधोवायु इनके रोकनेसे मर्म मर्म में पीड़ाका करनेवाला अनाह रोग होताहै और वादीके विकारको करताहै ऐसे वैद्यकहते हैं १ अधोवायुके रोकनेसे उपलेमार्ग होकर वायुकी गति होतीहै इसी को अनाहरोग तत्ववादी ऋषियोंने कहाहै २ हिचकी श्वास वमन डकार भूख प्यास इनके रोकनेसे वातको बढ़ानेवाला उदावर्त्त रोग पैदा होताहै ३ ॥

( अधोवातरोकनेसेपैदा० )अपानवातसंरोधाद्वातविण्मूत्रसं-

गमः ॥ शूलंक्लमोरुजाध्मानःपीडाटोपोमरुद्भ्रमी ४ ( विष्ठाकेवेग रोकनेकेलक्षण ) विड्वेगेनिहतेपुंसोवातशूलंगुदेरुजम् ॥ जठरे वातजाग्रंन्थिःपीडावस्तौभवेद्भृशम् ५ ( मूत्रकेरोकनेसेहुयेउ दावर्त्तलक्षण ) मूत्रस्यरोधनात्पुंसोमूत्रकृच्छ्रंशिरोऽव्यथा ॥ वस्ति मेहनयोःशूलमानाहोयमितिस्मृतः ६ ॥

अधोवायु रोकनेसे विष्ठामूत्र आपसमें मिलकर शूल ग्लानि खेद अफ-रा दुःखका आटोप याने समूह पवनका मंदचलना और ये रोग होते हैं ४ विष्ठाके वेग रोकनेसे मनुष्यके बादीसे दर्दहो गुदामें पीडाहो पेटमें बादीसे गोलाहो और मूत्रस्थानमें पीडाहो ५ पेशावके रोकनेसे पुरुषों के मूत्रकृच्छ्र शिरमें पीडा मूत्र स्थानमेहन इनस्थानमें शूलहो इसीकोआनाहकहतेहैं६॥

( जँभाईरोकनेसेहुयेउदावर्त्तलक्षण ) जृम्भास्तम्भागलस्त म्भोमन्यास्तम्भःशिरोऽव्यथा ॥ कर्णास्यनेत्रनासासुरोगस्तीव्रो भवेद्भृशम् ७ ( आंसूकेरोकनेकेउपद्रव ) शोकानंदभवस्यास्रो प्राप्तोदंनैवमुंचति ॥ सरुक्शिरोगुरुत्वंस्यान्नेत्ररोगस्तुपीनसः ८ ( छींककेरोकनेकेउपद्रव ) क्षवथोर्द्धारणात्शूलंमन्यास्तम्भःशि रोर्द्धरुक् ॥ इन्द्रियाणांचदौर्बल्यंभवेत्पीडास्यचक्षुषु ९ ॥

जंभाई रोकने से गलाबैठजाय गलेके पिछली नसका जकडना शिर में पीडा कान नेत्र नाक मुख इनमें पीडाहो ७ जो पुरुष आनन्द से अथवा शोकसे पैदाहुआ आंसूरोके उसके शिरमेंदर्द तथा शिरमेंभारीपना नेत्ररोग और पीनसरोग होय ८ छींक रोकनेसे शूल गलेकी पिछलीनस का जकडना आधेशिरमें दर्द इन्द्रीनमें दुर्बलता नेत्रों में और मुख में पीडा होवे ९ ॥

(डकाररोकनेकेउपद्रव)उद्गारेभिहतेतोदःपूर्णत्वंवक्त्रकंठयोः॥ पवनस्याप्रवृत्तित्वंकूजत्वंहृदयेभवेत् १० छर्दैर्निग्रहणाद्भवंतिवि विधारोगामहादारुणा हल्लासारतिशोफकष्टऽरुचयोहिक्काविसर्प ज्वराः॥ कोष्ठाशुद्धिविवर्णदाहकृमियोवातप्रसूतारुजःकंडूमोहवि जृम्भणानिबहुशःपांडूवङ्गमर्दभ्रमाः ११ (भूखरोकनेकेउपद्रव ) क्षुधाभिघाताद्बलवीर्यहानिःस्यान्मन्ददृष्टिःकृशताशरीरे (प्यास

रोकनेकेउपद्रव ) तृष्णाभिघाताद्दहुरोगबाधाहृत्कंठशोपभ्रमदाहमूर्च्छाः १२ ॥

डकार आईहुईको रोकनेसे मुख और कंठमें पीडाहो और डकारका न आना हृदयमें गुंजान शब्दहो १० ॥ अथ वमनोपद्रव ॥ आईहुई रदको रोकनेसे दारुण अनेक तरहके रोगहों सूखी उलटीहो अरति सूजन कोढ अरुचि हिचकी विसर्परोग ज्वर कोठे में अशुद्धता विवर्ण दाह कृमिरोग वातव्याधि खुजली बेहोशी बहुतजंभाईकाआना पीलिया अंगोंकाटूटना और ये रोग होतेहैं ११ भूख रोकनेसे बलवीर्यका नाश हो तथा मंददृष्टि हो शरीरमें कृशताहो प्यासरोकनेसे बहुतरोग सतावें तथा हृदय व कंठ-सूखें और दाह मूर्च्छा ये रोग होते हैं १२ ॥

(श्वासरोकनेकेउपद्रव ) श्वासस्यनिग्रहाद्गुल्मोहृद्रोगोविरतिर्भवेत् ॥ मोहोवातकृतोरोगोह्याटोपोविद्रधिस्तथा १३ ( निद्रारोकनेकेउपद्रव) निद्राघाताद्भवेज्जृम्भातंद्रालस्यांगगौरवम् ॥ अक्ष्णोर्घूर्णत्वरक्तत्वद्रवत्वंजडतारुचिः १४ कषायाम्लद्रवैरूक्षैर्विरुद्धकटुभोजनैः ॥ वातःसंकुपितःकुर्यादुदावर्त्तंहिलक्षणम् १५ ॥

श्वासरोकनेसे पेटमेंगोला हृदयकारोग मनका न लगना मोह और वात के रोग पेटमें गुडगुडाहट विद्रधिरोग ये होते हैं १३ निद्रारोकनेसे जंभाई तन्द्रा आलकस देहकाभारीहोना नेत्रटेढे तथा लाल अश्रुपात युक्त जडता और अरुचि ये रोग होते हैं १४ कसैली खट्टी पतली रूखी विरुद्ध तथा कटुवस्तुके खानेसे कुपितहुई जो वात सो दारुण उदावर्त्तरोगकोकरै है १५॥

श्रोतांस्युदावर्त्तयतेनिलोयमपानविण्मूत्रकफादिकानाम् ॥ वहानिहृत्पार्श्वगुदोदरेषुह्याटोपशूलंकुरुतेशिरोर्तिम् १६ उदावर्त्तवातःकरोत्यंगमर्दमरुद्ग्रन्थिमार्त्तिपुरीषंसकष्टम् ॥ तृषोद्गारहिक्काभ्रमश्वासकासंवमिशून्यतारूक्षतांगप्रकम्पम् १७ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेआनाहोदावर्तलक्षणं सम्पूर्णम् ॥

विष्ठा मूत्र कफ आदिकी बहनेवाली जो अपान वायु सो नाडीन के मार्गको रोककर हृदय पसवाडा गुदा पेट इनका फूलना और शूल तथा शिरमें दर्दको करैहै १६ वातका उदावर्त्तरोग हडकल पेटमें पवनकी गांठ

तथा खदहा कष्टस दस्तका होनों प्यास डकार हिचकी भ्रम श्वास खांसी वमन देहमें शून्यता शरीररूखा तथा कंप ये लक्षण करताहै १७ इति हंसराजार्थबोधिन्यामुदावर्त्तनिदानंसमाप्तम् ॥

(अथगुल्मरोगनिदानम्) गुल्मंवातोद्भवंपैत्यंकफजंद्वंद्वसम्भवम् ॥ सन्निपातोत्थितंरौद्रंरक्तजंकीर्त्तितंवुधैः १ हन्नाभ्योरंतरे वस्तौग्रन्थिरूपंचलाऽचलम् ॥ चतुरंगुलपर्यंतंगुल्मन्तत्परिकीर्त्तितम् २ (वातगुल्मकेलक्षण) निंवूदुंवरयोःफलस्यसदृशं गुल्मंमरुत्सम्भवंह्युद्गारंचमुहुर्मुहुर्वितनुते विण्मूत्रयोर्वंधनम् ॥ जृम्भाध्मानशरीरशोषकृशताः शूलंतृषांहृद्रुजं पीडामंत्रविकूजनं रुचिहरंभुंक्तेमृदुत्वंव्रजेत् ३ ॥

वातसे पित्तसे कफसे द्वंद्वज सन्निपातसे तथा रुधिरसे आठ प्रकारका गोलेकारोग वैद्यों ने कहाहै १ हृदय नाभिके बीचमें मूत्रस्थानमें गांठके आकार गोलाहो एकतो चलायमान दूसराअचल चारअंगुलके बीचमें उसको गुल्म अर्थात् गोलेकारोग कहतेहैं २ जो नींबू गूलर फलके समानहो उसे वादीका गोलाजाने जिसमें डकार बेरबेरमें आवे दस्तपेशाबका बन्द होना जंभाई पेटकाफूलना शरीरमें शोप तथा कृशपना और शूल प्यास हृदयरोग पीडा आंतोंका बोलना अरुचि और भोजन करनेसे नरम होजाय ये वादीके गोलाके लक्षणहैं ३ ॥

(पित्तगुल्मकेलक्षण) गुल्मंकुक्षिगतंकपित्थसदृशंपीतंपुरीषंभवेत् ऊष्माहृद्गलकेरतिर्नसिमुखेशोषाःपिपासाधिका॥ प्रस्वेदज्वरशूलदाहमधिकंस्पर्शासहःसंभ्रमश्चिह्नंपीतसमुद्भवस्यकथितंगुल्मस्य वैद्योत्तमैः४ (कफगुल्मकेलक्षण) स्तैमित्यंकठिनोदरंशिथिलताल स्यंगुरुत्वंतनौ वाह्येशीतलतांतरेज्वलनता निद्राव्यथामस्तके ॥ स्यात्कंडूत्वचिगुल्ममाम्रसदृशंकासोरुचिपांडुता गुल्मश्लेष्मसमुत्थितस्यभणितंचिह्नंसुषेणादिभिः ५ (रक्तगुल्मकेलक्षण) गुल्मंरक्तसमुद्भवंदृढतरंजंवीरनिम्बूसमं हन्नाभ्यंतरभूमिकासुजनितं पुंसस्त्रियोयोनिषु ॥ हृत्कंठास्यविशोषणंचकुरुतेदाहंमहादारुणंप्रस्वेदंज्वरशूलमुग्रमधिकातृष्णारतीसंभ्रमम् ६ ॥

जो कैथाके फलसमान हो कांखमें हो पीला दस्तउतरे हृदय और गल में गरमीहो मनका न लगना नाक मुखमें शोप प्यास अधिकपसीना ज्वर शूल दाह अधिक स्पर्श न सहाजावे और ये लक्षण वैद्योंने पित्तके गोलाके कहे हैं ४ देहगीला पेट करो शिथिलता आलकस देहभारी वाहर शीतलता भीतर ज्वालासी मालूमहो निद्रा मस्तक में पीडा देहमें खाज आम्रफल के समान गोला खांसी अरुचि पीलिया ये लक्षण सुषेणादि वैद्योंने कफ से पैदागोला के कहेहैं ५ जोगोला जंभीरी नींबूके समानहो पुरुषकेहृदयनाभी के बीचमें पैदा हुआहो स्त्रियोंकी योनि के समीपहो हृदयकण्ठ मुखका सूखना दारुण दाह पसीना ज्वर शूल अतिप्यास अरति ग्लानि ये लक्षण रुधिरसेपैदा हुये गोलाके हैं ६ ॥

(असाध्यगुल्मकेलक्षण) अतीसारहिकारतिश्छर्दशूलैःपिपासाकृशत्वार्त्तिहल्लासदाहैः ॥ ज्वरश्वासकासांगशोफैर्युतोयःस गुल्मीनजीवेत्सुषेणादिवैद्यैः ७ (सन्निपातगुल्मकेलक्षण) त्रिदोषसंभवैःसर्वैर्लक्षणैर्लक्षितंहियत् ॥ तद्गुल्मंसन्निपाताख्यंद्विदोषोत्थंद्विदोषजैः ८ (साध्यजाप्यअसाध्यकेलक्षण) एकदोषोद्भवंसाध्यंद्विदोषंजाप्यमुच्यते ॥ असाध्यंयत्त्रिदोषोत्थंगुल्मंसोपद्रवंत्यजेत् ९ ॥

अतीसार हिचकी अरति रद शूल प्यास कृशता खेद सूखी उलटी दाह ज्वर श्वास खांसी देहमें सूजन ये लक्षण युक्त जो गुलमरोगवाला वो सुषेणादिवैद्योंसे अच्छा नहीं हो अर्थात् असाध्यहै ७ जिसमें तीनों दोषोंके चिह्न मिलतेहों उसे सन्निपातका गोलाजाने और जिसमें दो दोषोंके चिह्न मिलतेहों वो द्विदोषज गुल्मजाने ८ जो एक दोषसे पैदा हुआहो वो साध्यहै दो दोषयुक्त जाप्यहै त्रिदोषोत्थ असाध्यहै और उपद्रवयुक्तगुल्मी को वैद्य त्यागदे ९ ॥

(गुल्मकेदशउपद्रव) शोफस्तंद्रारुचिश्छर्दिर्हल्लासःकृशतातृषा ॥ शूलंस्वेदोङ्गदाहश्चगुल्मस्योपद्रवादश १० ॥ इति हंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेगुल्मलक्षणम् ॥

१ सूजन २ तन्द्रा ३ अरुचि ४ वमन ५ हल्लास ६ कृशता ७ प्यास

८ शूल ९ पसीना १० दाह ये गुल्मरोग के दश उपद्रवहैं १० इति हंसराजार्थबोधिन्यांगुल्मरोगनिदानम् ॥

(अथहृद्रोगनिदानम्) शस्त्राभिघातात्पवनस्यरोधनादत्युष्णतिक्ताम्लकषायभोजनात्। अत्युच्चपाताद्वमनादतिश्रमाद्धृदामयःस्याद्गुरुभारधारणात् १ (वादीकेहृद्रोगकालक्षण) हृद्बाधांकुरुतेमरुत्प्रकुपितःसदूषयित्वारसं हृत्स्थोगुंजतिपीडयत्यऽनुदिनंमर्माणिसंतोदते ॥ पार्श्वास्थीनिविदारयन्त्यविरतं शोषंमुखेहृद्गले आध्मानंचमुहुर्मुहुर्वितनुतेश्वासंसकासंज्वरम् २ (पित्तकेहृद्रोगकालक्षण) पित्तःकोपसमन्वितोहृदिगतःसंशोषयित्वारसंहृत्पीडामधिकांनिरन्तरतृषांदाहंशिरःपीडनम् ॥ ऊष्माणंहृदयोदरेनसिमुखेशूलंमहादारुणं मूर्च्छास्वेदविपाकमोहमरतिंजानीहितंहृद्रुजम् ३ ॥

शस्त्रकेलगनेसे पवनके वेगों को रोकनेसे अतिगरम तथा कडुआ खट्टा कसैला भारी ऐसेभोजनसे उच्चस्थानके गिरने से वमनसे अतिश्रमसे भारीबोझ उठानेसे हृदयमें रोगहोताहै १ कुपित वात हृदय में स्थित रसको बिगाडकर हृदय रोगकोकरे तथागूंजे नित्य हृदयमें पीडाहो मर्म स्थानोंमें पीडाहो पसवाडोंकी हड्डिनमें पीडा हो मुखहृदय गलेमें शोष अफरा वारवार मेंहो श्वास खांसी ज्वर ये वात के हृदयरोगके लक्षणहैं २ कुपित हुआ जो पित्त सो हृदयमें प्राप्तहोकर रसको बिगाड हृदयमें पीडा प्यास दाह शिरमें दर्द गरमी हृदय में पेट में नसों में मुख में शूलहो मूर्च्छा पसीना पाक बेहोशी अरति ये लक्षण पित्तके हृद्रोगकेहैं ३ ॥

(कफकेहृद्रोगकालक्षण) श्लेष्मासंकुपितःकरोतिहृदयेपीडांसकण्ठेरुचिं माधुर्यंवदनेऽनलस्यकृशतांतंद्रांगुरुत्वंतनौ ॥ संस्रावंकफसंचयस्यवमनंहृल्लासशूलंज्वरं हृद्रोगोभिषगुत्तमैर्निगदितश्चिह्नैरमीभिर्भृशम् ४ (सन्निपातकेहृद्रोगलक्षण) तद्धृद्रोगंत्रिदोषोत्थंविद्याच्चिह्नैस्त्रिदोषजैः ॥ युक्तंसोपद्रवंवैद्यस्त्यजेन्नूनंविदूरतः ५ (कृमीकेहृद्रोगकालक्षण) शोफश्चेतसिसंभ्रमोनयनयोःकाण्ड्यंतमोगौरवं ह्युत्क्लेदोविकृतिस्तृषाभवतितन्निष्ठीवनंमेहनम् ॥

फुंसी मंडलकेआकार गोलहो ऊंचीहो सूजनकोलिये लालहो उसेवातपित्त से पैदा गर्दभिका कहते हैं ८ जो फुंसी ठोडीकी संधीमें सूजन मंदपीडा को लियेहो स्थिरचिकनी उसे कफवातसे पैदा पाषाणगर्दभिका कहते हैं ९ ॥

(पनसिकाकेलक्षण) पिटिकाकफवातविकारभवाबहुवेदन कृच्छ्रवणेन्तरजा॥ ज्वरदाहतृषारतिमोहकरापनसामुनिभिर्गदि ताकिलसा १० (जलगर्दभिकाकेलक्षण) विसर्पवत्सर्पतियो हिशोफोरुजाकरःपित्तविकारजातः॥ ज्वरार्त्तिदाहारतिमोहपूय कृत्परैर्निरुक्तोजलगर्दभोयम् ११ (इरिवेल्लिकाकेलक्षण) पि टिकांसर्वदोषोत्थां सर्वचिह्नशिरोगताम्॥ वर्तुलांतांविजानीहि बुधत्वमिरिवेल्लिकाम् १२॥

जो फुंसी वात कफके विकारसे पैदाहो और पीड़ायुक्त कानके भीतरहो ज्वर दाह प्यास अरति मोह लियेहो उसे मुनीश्वर पनसिकाकहतेहैं१०जो सूजन पहले थोडीहो फिर विसर्परोगकी तरह फैलजाय पीडाकारकज्वर दाह अरति मोह राधवहे उसे जलगर्दभिका कहतेहैं वो पित्तके विकारसे होतीहै ११ जो मस्तकमें फुंसी त्रिदोषसे हो गोलहो और त्रिदोषलक्षण मिलतेहों उसे इरिवेल्लिका कहते हैं १२॥

(कखलाईकेलक्षण) कृष्णास्फोटापार्श्वकक्षांसबाहौसंस्थानू नंवेदनादाहयुक्ता॥ कक्षासंज्ञांपित्तकोपाभिजातां जानीहित्वंवैद्य राजोरुजाताम् १३ (गन्धमालाकेलक्षण) कक्षाकुक्षिभवामेकांपि टिकांपित्तकोपजाम्॥ त्वग्गतांदाहकृत्कृष्णांगन्धमालांचतांव देत् १४ (अग्निरोहिणीकेलक्षण) कक्षायांपिटिकोद्भवाज्वरक रादीप्ताग्निदाहप्रदा मांसंभेद्यविनिर्गताःकफमरुत्पित्तोच्छ्रिता दारुणाः॥ सप्ताहेदशमेदिनेचमनुजंहंतीहनूनंहठ हस्राद्यैर्भिप जांवरैर्निगदिताज्वालामुखीरोहिणी १५॥

पसवाडोंमें व भुजाके एकदेशमें व कंधाके एकदेशमें काला फोड़ाहो और पीड़ा दाहयुक्तहो उसे हे वैद्यराज! तू कखलाई जान ये पित्तके कोप से होतीहै १३ कांखमें अथवा पसवाड़ोंमें काले रंगका फोड़ाहो त्वचा

मेंहो दाहयुक्त उसे गंधमाला कहतेहैं येभी पित्तके कोपसे होतीहै १४ कांखमें मांसको विदीर्णकर दीप्त अग्निके समान जो फोडाहो ज्वरदाहका करनेवाला उसे अश्विनीकुमारको आदिले वैद्यों ने ज्वालामुखी रोहिणी नाम कहाहै ये रोग मनुष्यको सात या दशदिनमें मारडाले ये सन्निपात से पैदाहोतीहै १५ ॥

( विदारिकाकेलक्षण ) कक्षायांसंधिदेशेषु विस्फोटोजायते नृणाम् ॥ विदारीकंदवद्वृत्तःसर्वलक्षणलक्षितः १६ बहुशीर्षाविदीर्णास्या वातपित्तकफोद्भवा ॥ चिरपाकारुणाभेयंप्रोक्तावैद्यैर्विदारिका १७ ( शर्कराऽर्बुदकेलक्षण ) मेदःस्नायुशिरामांसं दूष्यवायुर्बहिर्गतः ॥ ग्रंथिंशोष्यामिषंकुर्यात्तंविद्याच्छर्करार्बुदम् १८ ॥

कांखमें या संधीनमें फोडा विदारीकंद के समान गोल हो और सब लक्षण मिलतेहों १६ बहुतसे शिरहों और खुलेमुखकी देरमें पकै लालरंग की इसे वैद्योंने विदारिकानाम कहीहै येभी सन्निपातसे होतीहै १७ बात मेदा मांस नस इनमें प्राप्तहो और इनको बिगाडकर बाहर प्राप्तहो फेर गांठको पैदाकरे और शोषको करे उसे शर्कराऽर्बुद कहतेहैं १८ ॥

शर्करार्बुदरुक्कुर्याच्छर्करासदृशामिषम् ॥ शिरास्रावंचदुर्गंधं क्लिन्नगात्रंनिरामिषम् १९ ( कंदरफुंसीकेलक्षण ) कंटकैःशर्करैःपादेसंक्षतेग्रन्थिरुद्भवा ॥ कीलवद्वर्द्धतेनित्यं तंविद्यात्कंदरंबुधैः २० ( बिवांईकेलक्षण ) अतिक्रमणशीलस्यपादयोरूक्षयोर्महत् ॥ दारींचकुरुतेकोपात् तंविद्यात्तलसंश्रितम् २१ ॥

शर्करार्बुदरोग मांसको शर्कराके समान करदे और नस चुचावै तथा दुर्गंधयुक्तहो शरीरखेदित और मांसरहित करदेयहै १९ कांटे व कंकरीके पैरमें लगने से जो गांठ पैदाहो और कीलकी तरह बढ़ै उसे कन्दर नाम कहतेहैं २० जो मनुष्य बहुत डोलाकरै उसके पैरोंमें रूखापनहो और पैर की ऍडी फटजाय उसे तलसंश्रित कहतेहैं २१ ॥

( खारुराकेलक्षण ) दुष्टकर्दमसंस्पर्शात् पादांगुल्यांतरेबहुः ॥ कंडूमुखामिदाहार्तिशोथयुक्तोऽलसंविदुः २२ (इन्द्रलुप्तकेलक्षण)

रोमाणांकूपमध्येपुवातपित्तौ ............
प्राच्यावयतेहठात् २३ ............
शम् ॥ वध्नात्युत्पत्तिमन्येषामिन्द्रलुप्तन्तमादिशत् २४ ॥

दुष्टकीच पैरकी उँगलियोंमें लगनेसे सूजनहो और खुजानेसे सुखहो दाह और पीड़ाहो उसे अलसनाम अर्थात् खारुरा कहते हैं २२ रोमकूपसे वात पित्त निकलकर बालों को मूर्च्छित कर हठसे दूर करदेवै २३ फेर कफ और रुधिर बाल जमनेके स्थानको रोकदे बाल उगने नहींदे उसे इन्द्रलुप्त कहते हैं २४ ॥

इन्द्रलुप्तस्यनामानिप्रोक्तानिभिषजांवरैः ॥ खालित्यमपरा रुह्याप्राहुश्चाचेंतिचापरे २५ ( अरुंषिकाकोलक्षण ) अतिरूक्षतमेशीर्षेबहुकंडुसमन्विते ॥ जायतेदारुणोरोगः कफमारुतरोगतः २६ अत्यंतश्रमकोपाभ्यांजातंपित्तंचमूर्द्धनि ॥ तेनपक्काः कृताःकेशाश्चयानिपलितानिच २७ ॥

इन्द्रलुप्तके ये नाम और भी वैद्य कहते हैं खालित्य और रुह्या तथा चांदलो ये रोग स्त्रीके नहीं होता २५ केश पैदा होने की भूमिमें खुजली चलै और वह जगह रूखी होजाय उसके वात कफसे अरुंषिका दारुण रोगहो २६ अतिश्रम और क्रोधसे पित्त शिरमें प्राप्त होकर बालोंको सफेद करदेताहै २७ ॥

( मुखदूषिकाकेलक्षण ) कफानिलाभ्यांसहशोणिताभ्यां यूनांशरीरेपिटिकाभिजाता ॥ दाहार्तिकृत्कण्टकतीव्रवेधीवुधैर्निरुक्तामुखदूषिकासा २८ ( तिलकेलक्षण ) तिलप्रमाणानिचनीरुजानिस्थिराणिगात्रेषुसमुद्भवानि ॥ कृष्णानिपित्तानिलकोपजानितिलानितानिप्रवदंतिसंतः २९ ( मस्सेकालक्षण ) दृढोन्नतंपित्तकफानिलोत्थंमाषप्रमाणंपलग्रन्थिरूपम् ॥ कृष्णंस्थिरंनीरुजवद्विपाकंतमाषसंज्ञङ्कथयन्तिवैद्याः ३० ॥

वात कफ और रुधिरके कोपसे जवान पुरुषों के जो फुंसी मुखपरहो दाह और पीड़ा तथा सेमलके कांटेकेसमान उसे मुखदूषिका अर्थात् मुहांसे

के मुखसे दांतों को उखाडडाले इसीसे भोजन करनेमें दुःखित हो वो बादीसे और कफसे प्रकट ऐसा भंजनक नाम दंतरोग जानना १४ दांतोंसे मिलाहुआ जो मांस उसमें मैल बहुतहो और सूजन हो तथा रुधिर रादचले वो दंतविद्रधि रोग जानना १५॥

(दन्तहर्षरोगकेलक्षण) शीतवाताम्लसंस्पर्शाद्दन्तपीडासहो गदः॥ दन्तहर्षःसविज्ञेयोवातपित्तसमुद्भवः १६ (दन्तशर्करारोगकेलक्षण) मलोदन्तगतःस्थूलःशर्करेवाचिरस्थितः॥ कफोद्भूतोबुधैर्ज्ञेयःसारुजादन्तशर्करा १७ (दन्तश्यावरोगकेलक्षण) दण्डादीनांविघाताद्वाकोपाच्छोणितपित्तयोः॥ प्राप्नोतिकृष्णतां दन्तोदन्तश्यावोरुगुच्यते १८ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवे हंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेओष्ठदन्तरोगलक्षणम्॥

शीतल वात खट्टी ऐसी वस्तुके स्पर्श से जो दांतोंमें पीडाहो वो वातपित्त से प्रकट दंतहर्षरोग जानना १६ दांतोंमें मैल बहुत शर्कराकीसीतरहरहे उसे पण्डितोंने शर्करारोग कहाहै १७ दंड आदिकोंकी चोट लगनेसे और रुधिर पित्तके कोपसे जो कालेदांत पड जायँ उसे दन्तश्यावरोग कहतेहैं १८ इतिमाथुरदत्तरामकृतेहंसराजार्थबोधिनीभाषाविवर्णे ओष्ठदन्तरोगलक्षणम्

(अथ जिह्वारोगनिदानम्) वातेनस्फुटिताकठोररसनारूक्षा प्रसुप्तार्त्तिदा पित्तेनोष्णतरार्त्तिदाहमहितादीर्घारुणैःकंटकैः॥ संयुक्ताचकफेनसागुरुतरामांसोत्थितैरंकुरैः श्वेतैःशाल्मलिकंटकाकृतिधरैर्युक्तातिशोफान्विता १ (उपजिह्वनामजिह्वारोगलक्षण) जिह्वातलेमहाशोथोगुरुग्रन्थियुतोदृढः॥ पूयशोणितयुक्पाकः सोल्लासःकथितोबुधैः २ जिह्वाग्रमानम्यकरोतिशोथंज्वालान्वितं तीव्रविपाकमुग्रम्॥ कंडूयुतंरक्तकफाविशूलंरुक्शोफजिह्वाकथिताभिषग्भिः ३॥

वादीसे जीभ कठोर और फटी तथा रूखी प्रसुप्तपीडायुक्त होतीहै पित्तसे गरम दाहयुक्त बडे और लाल कांटोंसे युक्त जाननी कफसे भारी सफेद सेमरके कांटे सरीखे कांटे और सूजनयुक्त होतीहै १ जीभके नीचे सूजन बहुत हो तथा भारी और कठिन गांठहो रुधिर और राद युक्तहो वो पक

जाय उसे उद्वासननाम जीभका रोग कहतेहैं २ जीभके अग्रभागमें सूजन हो और लारगिरै बहुत पके तथा खुजलीचले और रुधिर कफसे शूल ज्यादह हो उसे शोफाजिह्वानामरोग वैद्योंने कहाहै ३॥

तालुमूलोत्थितःशोथःकासश्वासतृषान्वितः॥ सव्यथःकफरक्तात्माकंठतुण्डःसकथ्यते ४ तालुकोशगतःशोथश्चिरपाकीज्वरान्वितः॥ दाहार्त्तिकासकृत्स्रावीतुण्डकेशीसउच्यते ५ (कच्छपरोगकेलक्षण) कूर्माकारःप्रोन्नतस्तालुदेशे शोथःसोक्तःकच्छपो वैद्यराजैः॥ रक्ताज्जातोरक्तवर्णोज्वराढ्यःस्तब्धःशोफःकोलमात्रःकफात्मा ६॥

और जो तालुयेके मूलमें सूजन खांसी श्वासयुक्त तथा प्याससे संयुक्त हो और दर्द होताहो वो कफ पित्तसे प्रकट तुंडनाम रोग कहाहै ४ जो तालु के कोशमें सूजनहो और देरमें पके ज्वरयुक्त और उसमें खांसी दाह पीड़ा हो बहै उसे तुंडकेशी रोग कहतेहैं ५ तालुयेमें कछुये के आकार ऊँची सूजनहो उसको वैद्योंने कच्छप नाम रोग कहाहै रक्तसे पैदा भया और लाल वर्ण तथा ज्वरयुक्त टेढ़ा और सूजनहो बेरके प्रमाण वो कफ से पैदा जानना ६॥

(तालुपाकतालुशोषलक्षण) पित्ताज्जातंशोथमुग्रंमदाहंतृष्णायुक्तंतालुपाकंवदेज्ज्ञः॥ वातोद्भूतःश्वासकासातिशोषैर्युक्तःशोथस्तालुशोषोभवेत्सः ७ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेजिह्वाताल्वोर्लक्षणानि॥

सूजन और दाह तथा प्यासहो उसे पण्डित तालुपाक रोग कहते हैं यह पित्त से पैदा होताहै और जिसमें श्वास खांसी शोष और सूजनहो वो वातसे पैदा तालुशोष रोगहै ७ इति माथुरदत्तरामपाठकप्रणीतायां हंसराजार्थबोधिनीटीकायांजिह्वातालुरोगनिदानंसमाप्तम्॥

(गलरोगस्यनिदानम्) पित्तश्लेष्मशरीरिणांगलगताःसंदूष्यरक्तामिषं तेतत्रैवविमूर्च्छिताःप्रकुपिताःकुर्वंतिनानागदान्॥मांसोत्थैःकठिनांकुरैश्चपरितोरुंधंतिकंठानिलं प्राणानाशुविकर्षयन्ति

मुनिभिःसारोहिणीप्रोच्यते १ ( वातरोहिणीकेलक्षण ) चिह्नानिवातरोहिण्यागलेमांसभवांकुरा ॥ ज्वरार्त्तिकारिणीतीव्राशोषिणीकण्ठरोधिनी २ ( पित्तरोहिणीकेलक्षण ) मांसांकुरागलोत्पन्नादाहिनस्तीव्रवेदनाः ॥ सूक्ष्मत्वचस्त्वरापाकाइचह्नैःस्यात्पित्तरोहिणी ३ ॥

मनुष्यों के वात पित्त कफ गलेमें प्राप्तहो रुधिर और मांस को बिगाड़ फेर आप दुष्ट हो नानाप्रकारके गलेमें रोग करतेहैं और मांस से प्रकट भये जो कठिनअंकुर उनमे कंठको रोक तथा श्वास को रोकदे और प्राण को निकाल दे उसे रोहिणी नाम कंठरोग कहते हैं १ वातरोहिणी के ये लक्षणहैं गलेमें मांस के अंकुरहों सो ज्वर और पीड़ा शोष तथा कंठको रोकदे २ मांसके अंकुर जो हों उनमें दाह और तीव्रपीड़ा छोटे जल्दीपकें ये पित्तरोहिणी के लक्षणहैं ३ ॥

( कफरोहिणीकेलक्षण ) मांसांकुरैःस्थूलतरैरपाकैःकंठांतरोत्थैःकठिनैरवेदनैः ॥ दीर्घैःस्थिरैःकंडुरशोथवद्भिर्ज्ञेयाभिषग्भिःकफरोहिणीसा ४ ( रुधिरकी रोहिणीकेलक्षण ) कंठांतरोत्थैःपिटिकैरुजान्वितैः सूक्ष्मैःसशोथैर्गलरोगकारकैः ॥ श्वासार्त्तिकासज्वरदाहमोहैर्ज्ञेयाबुधैरक्तभवाचरोहिणी ५ ( कंठशालूकरोगकेलक्षण ) कंठे जातंग्रन्थिरूपंकफोत्थं साध्यंशास्त्रैःकोलमज्जासमानम् ॥ स्थैर्यंकंडूशोफयुक्तङ्कठोरंविज्ञेयन्तंकंठशालूकरोगम् ६ ॥

मांस के अंकुर गलेमें मोटेहों पकेंनहीं तथा कठिन पीडारहित लम्बेहों स्थिरहों खुजली सूजन रहितहों उसे वैद्योंने कफरोहिणी कहा है ४ कंठमें अंकुर छोटेहों और उनमें पीडाहो और सूजन तथा गलेके रोगोंको प्रकट करनेवाले श्वास पीडा खांसी ज्वर दाह मोहयुक्तहो उसे रुधिरकी रोहिणी रोग कहते हैं ५ कोल की मज्जा अर्थात् वेरकी गुठली के समान कंठमें गांठ पैदा हो वो कफसे प्रकट साध्यहै स्थिर वो खुजली सूजन कठोर ये कंठशालूक रोगके लक्षण कहे हैं ६ ॥

( अधिजिह्वारोगकेलक्षण ) शोथोजिह्वा [illegible]

कफोद्भवः॥ जिह्वावन्धोमहोग्रार्त्तिरधिजिह्वोविधीयते ७ (वलासा क्षरोगकेलक्षण ) श्लेष्मानिलौगलेशोथंकुरुतःश्वाससंभवम् ॥ मर्मच्छिद्रंगुरुस्थूलंवलाराक्षंविदुर्बुधाः ८ (नासाशतघ्नीरोगके लक्षण ) वर्त्तिर्गलस्थावहुवेदनान्वितामांसांकुरस्थापरिकंठरोधि नी॥दोषैर्युताप्राणहरीसकंटकानासाशतघ्नीपरिकीर्त्तिताबुधैः ९॥

जिह्वा के अग्रभाग में सूजन हो पके जीभ को स्तम्भन करदे वहुत पीड़ाहो उसे रुधिर कफसे प्रकट अधिजिह्वरोग कहाहै ७ कफ और वात गलम सूजन करे तथा श्वास और मर्मस्थानमें छिद्र तथा मोटा और भारीहो उस वलासाक्ष रोग कहाहै ८ उसे पंडितों ने नासाशतघ्नीरोगकहाहै जिसमें पीड़ायुक्त गलेमें वत्तीसी हो तथा मांसके अंकुरनसे कंठ रुकाहो दोषों से परिपूर्ण हो प्राण के हरनेवाली व टियुक्त हो ९ ॥

(गलायुरोगकेलक्षण ) ग्रन्थिर्गलस्थोबदरप्रमाणोनीरुक्स्थि रोऽसाध्यतमःकफात्मा ॥ प्रोक्तोगलायुर्मुनिभिःकदाचिद्रोगंसप क्षंपरितोनपश्येत् १० (वलविद्रधिरोगकेलक्षण ) शोथःसर्वंग लंव्याप्यवर्द्धतेवहुरोगवान् ॥ त्रिदोषोत्थोमहान्वैद्यैःसज्ञेयोवल विद्रधिः ११ (गलौघरोगकेलक्षण ) शोथोगलस्थोबहुरूपधारी कंठावरोधीगलदाहकारी ॥ श्लेष्मासृगुत्थोबलवीर्यहारी प्रोक्तो गलौघोमुनिभिर्विकारी १२ ॥

गलेमें गांठ बेर के समान हो पीड़ारहित स्थिरहो तो असाध्य कहा है वह कफसे प्रकट होताहै पक्षउपरांत नहीं रहै १० जो सूजन सबगलेमें व्याप्तहो फिर बढ़ै और बहुतसे रोगयुक्तहो उसे सन्निपातसे प्रकट वल विद्रधिरोग कहाहै ११ अनेकप्रकार की सूजन गलेमेंहो और कंठको रोकनेवाली तथा गलेमें दाहके करनेवाली और वल वीर्यका नाशक कफ रुधिरसे पैदा गलौघनाम रोग मुनीश्वरों ने कहाहै १२ ॥

अतिसूक्ष्मतरावदनांतरगाःपरितःखचितामुखतोदकराः॥पवन स्यविकारभवाबहुधापरिपाकयुतासितभाज्वरदा १३ अरुणद्युत योमुखमध्यभवारतनुरूपधरावलवीर्यहराः ॥ वदनार्त्तिदपाज्वर

दाहकराः पिटिकाःकिलपित्तभवाभणिताः १४ चिरपाकयुतावि रुजाःकठिनाः कफकोपविकारभवामुखजाः॥ गुरवोल्पमसूरदलाकृतयःखरकंडुरदामुखपाककराः १५ ॥

बहुत छोटीफुंनी मुखके भीतर पैदा होयँ और मुख में पीड़ाकरैं तथा सफ़ेद और ज्वरके करनेवाली और पकनेवाली ये वातके विकारसे पैदा होती हैं १३ लालरंगकी फुंसी मुखमेंहों छोटी तथा बलवीर्यकी नाशक मुखमें पीड़ाकरैं तथा प्यास ज्वर दाहको करैं वो पित्तके विकारसे पैदा होतीहैं १४ जो फुंसी देरमें पकैं पीड़ाहो या नहीं कठिन और मसूरकेदाल कीसमानहों तीखी खुजलीचलै और बडीहों तथा मुखके पाककरनेवाली ये कफके विकारसे होती हैं १५ ॥

पित्तशोणितकोपेनमुखपाकोभिजायते ॥ ऊष्मारतिव्यथादाहज्वरशोषतृषार्त्तिकृत् १६ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेगलमुखरोगाणांलक्षणानि ॥

पित्त और रुधिरके कोपसे मुखपाक होताहै वो गरमी तथा अरतिपीड़ा दाह ज्वर शोष प्यास इनका करनेवाला होताहै १६ इति माथुरदत्तराम पाठकप्रणीतहंसराजार्थबोधिनीटीकायांगलमुखरोगनिदानंसमाप्तम् ॥

(अथ कर्णरोगनिदानम्) वातःप्रचण्डःस्वगतिंनिरुध्यश्लेष्मान्वितोवक्रगतिंविधाय ॥ कर्णांतरेपीडयतीवकोपात्तत्कर्णशूलंकथितंभिषग्भिः १ (कर्णनादकेलक्षण) कर्णस्रोतांसिसंवेष्ट्यसंभ्रमन्मारुतोबली ॥ करोतिविविधाञ्छब्दान्कर्णनादःसकथ्यते २ स्रोतांसिकर्णयोर्यस्य वहन्तिश्लेष्ममारुतौ ॥ समनुष्योल्पकालेनबधिरत्वंप्रजायते ३ ॥

प्रचंड जो वात सो अपनी गतिको रोक और कफके संगहै टेढ़ीगतिसे चलै और कानमें पीड़ाकरै उसे वैद्य कर्णशूल कहतेहैं १ प्रबल जो वात सो भ्रमणकरताहुआ कानोंके छिद्रों को बंदकर और अनेक प्रकारके शब्द करैं उसे कर्णनाद कहतेहैं २ जिसके कानमें वात और कफ प्राप्त होजाय वह मनुष्य थोड़ेही कालमें बहिरा होजाताहै ३ ॥

(शब्दक्ष्वेडकेलक्षण) पित्तश्लेष्मान्वितोवायुःकर्णरन्ध्रेषुसंस्थितः॥ करोतिगुंजवच्छब्दंमशब्दःक्ष्वेडउच्यते ४ (आवगदरोगकेलक्षण) जलस्यपातात्श्रुतिरन्ध्रमध्येशस्त्रादिकैर्वाशिरसोभिघातात् ॥ वातार्दितोयःश्रवणःसरक्तंपूयंस्रवेत्आवगदोनिरुक्तः ५ (कर्णगूथरोगकेलक्षण) वातेरितःकफःकुर्यात्कंडूश्रवणयोर्द्वयोः॥ श्लेष्मापित्तोष्मणःशुष्कःकर्णगूथःसजायते ६ ॥

पित्त कफयुक्त जो वात सो कानों के छिद्र में स्थित होय तब मनुष्यके कानों में गुञ्जार शब्दहो उसे शब्द क्ष्वेदरोग कहते हैं ४ कानमें जलके पडनेसे तथा शस्त्रयादि के लगनेसे अथवा शिरमें चोटके लगनेसे वातसे पीडित कानमेंसे जो रुधिर और रादनिकले उसे आवगदरोग कहते हैं ५ वातकरके प्रेरित जो कफ सो दोनों कानोंमें खुजली पैदाकरै और पित्तकी गर्मी से कफ शुष्क होजाय तब कर्णगूथरोग पैदा होताहै ६ ॥

(प्रतीनाहकेलक्षण) सकर्णगूथोद्रवतांयदानयेत्पुनश्चतन्त्रैवविलीयतेनिशम् ॥ मुखंचनासांमपुनःप्रपद्यतेबुधैःप्रतीनाहमिहोच्यतेतत् ७ (कृमिकर्णरोगकेलक्षण) श्लेष्मामच्छीगतःकर्णे जंतूंश्चसृजतेबहून्॥ शिरोर्द्धंकुरुतेपीडांकृमिकर्णोबुधैः स्मृतः ८ श्रवणेश्लेष्मणापूर्णेमंप्रविश्यैवमक्षिका ॥ जंतूंश्चस्रवतेशीघ्रंकृमिकर्णोविधीयते ९ ॥

वोही कर्णगूथरोग पतलाहोकर फेर जातारहै फेर मुख और नाकमें पैदाहो उसे वैद्योंने प्रतीनाहरोग कहाहै ७ कफ कानमें मूर्च्छितहो बहुत कृमि पैदाकरै और आधे मस्तकमें पीडाहो उसे कृमिकर्णरोग कहाहै ८ कफसे परिपूर्ण कानमें मक्खी प्रवेशकर कीडेनको पैदाकरै उसकोभी कृमिकर्णरोग कहतेहै ९ ॥

पतंगोवांथवाकीटःप्रविश्यश्रवणांतरे ॥ नराणांकुरुतेपीडांव्याकुलंक्षतसंचयम् १० कीटःप्रविश्य कर्णांतेकिल्लीस्फोटयतेनिशम् ॥ विद्रधिंकुरुतेशीघ्रम्बाधिरत्वंप्रकल्पयेत् ११ (कर्णपाकरोगकेलक्षण) कर्णस्यमध्येपिटिकाञ्जकर्णिकाकाराकृतिस्तोदतृषा

ज्वरान्विता ॥ शोपोल्पपाकःपवनात्मकोयं प्रोक्तोभिषग्भिःकिल कर्णपाकः १२ ॥

पतंग अथवा कीडा कानमें प्रवेशकर मनुष्यको पीडितकरै तथा कान में घावकरदे १० कीडाकानमें घसकर झिल्लीमारे वो विद्रधि और वहिरापना करदे ११ कानमें फुंसी कमलकर्णिका के आकार पैदाहो तथा पीडा तृषा ज्वर शोष थोडा पाकयुक्तहो वो वातसेपैदा वैद्योंने कर्णपाकरोग कहाहै१२

( पित्तकर्णपाककेलक्षण ) कर्णान्तरेकोशविदीर्णकारीदाहार्त्ति क्लेदस्यविकारधारी ॥ वैकल्यकृद्वीर्यबलोपहारीपित्तात्मकोयंकिल कर्णपाकः १३ (कफकर्णपाककेलक्षण) स्थूलत्वक्कर्णविस्फोटकंडू शोपार्त्तिपाकवान् ॥ पूयस्रावीमहाक्लेदीकर्णपाकःकफात्मकः १४ क्षतोत्पाटनात्कर्णपाकेम्बुपूर्णाद्भवेद्विद्रधिःकर्णविध्वंसकारी ॥म हारुकरोतिप्रदोदीर्घशोफंमुहुःस्रावदुर्गंधकृत्कष्टपाकी १५ ॥

जो फुंसी कानके भीतरी झिल्लीको फोडकर दाह पीडा क्लेदयुक्त वेकली करै तथा वीर्य वलका नाशकरै उसे वैद्योंने पित्तका कर्णपाक कहाहै १३ स्थूल त्वचा और कानमें फूटन खुजली शोप पीडा पाकयुक्तहो रादनिकले महा क्लेदयुक्त उसे वैद्य कफका कर्णपाकरोग कहते हैं १४ कानमें घावहो- गयाहो उसपरसे खुंड उखाडने से तथा कर्णपाकमें पानीकेपडनेसे कान में विद्रधि रोग कानका विध्वंस करनेवाला पैदाहोताहै उसमेंपीडा और सूजन तथा स्राव और दुर्गंध और कष्ट से पकै ये लक्षण होते हैं १५ ॥

( वातपूतिकर्णरोगकेलक्षण ) पूयंस्रवेद्यःश्रवणोथपूर्तिचिरस्फो टपीडांरतिगुंजघोपः ॥ शोपार्त्तदैर्घ्यंग्ज्वरशूलयुक्तोवातात्मकोयं खलुपूतिकर्णः १६ ( पित्तपूतिकर्णकेलक्षण ) अत्यन्तदाहोबहुती व्रवेदना नित्यंस्रवेद्यःश्रवणोतिपूतिः ॥ पूयंचपीतंपरिपित्तजोयं प्रोक्तोभिषग्भिःकिलपूतिकर्णः १७ ( कफपूतिकर्णकेलक्षण ) कर्ण स्रावंपूयमुग्रंसपूर्तिशोथःस्निग्धःक्लेदवैश्रुत्यकंडूः ॥ शुक्लस्थैर्यंश्ले ष्मजंदीर्घपाकं विद्याद्रोगंपूतिकर्णंनितांतम् १८ इति श्रीभिषक् चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेकर्णरोगलक्षणानि ॥

जिसमेंसे राद्बहै कानमें पूति तथा फूटन पीड़ा अरति गुंजारहोना शोप अर्बुद ज्वर शूल इनकरके युक्तहो वो वातको कर्णपूतरोग कहाहै १६ जिसमें दाह तीव्र दुःख नित्यहो कानमें रादस्रवै तथा राद पीली निकसै उसे वैद्योंने पित्तका कर्णपूतिरोग कहाहै १७ कानमें से पीव वासकेसाथ निकले तथा चिकनी सूजन क्लेदयुक्तहो तथा कानमें खुजली चलतीहो सफ़ेदहो देरमें पके वो कफका कर्णपूतिरोग जानना १८ इति श्रीमाथुर दत्तरामपाठकनिर्मितायांहंसराजार्थबोधिनीटीकायांकर्णरोगास्समाप्ताः ॥

(नासारोगलक्षणम्) आनह्यतेयेनगदेननासिकाविशुध्यते पूय्यतितुद्यतेकचित् ॥ नगंध्यतेक्लिद्यतिखिद्यतेथवा सपीनसोरु क्कथितोभिषग्वरैः १ (क्षवथुरोगकेलक्षण) यदाघ्राणमर्मस्थलेसं विकारे कफेनावलिष्टोमरुन्नासिकायाः ॥ तदायातिबाह्यान्तराच्छ ब्दयुक्तोनिरुक्तोभिषग्भिर्भरिप्रैःक्षवोऽयम् २ (पूतिनस्यरोगकेलक्ष ण) पक्केर्दोषैर्यदावातस्तालुन्यादौमूर्च्छितोभवेत् ॥ नासौनिस्सर तेपूतिःपूतिनस्यंचतद्वदेत् ३ ॥

जिसमें कफ से नाकबंधजावे और पीव बहै तथा क्लेशहो और जिस में सुगन्ध दुर्गन्धका ज्ञान न हो तथा पीड़ाहो उसे वैद्योंने पीनसका रोग कहाहै १ जिसकी नाकमें पवन दुष्टहोकर नाकके मर्मस्थानोंको दुःखित करै फिर वही नाककी पवन कफसे मिलकर शब्दयुक्त भीतरसे बाहर निकसै उसे वैद्योंने क्षवथु अर्थात् छींकका रोग कहाहै २ जिसके गला तालूके मूलकी पवन दोषोंको बिगाडकर आप गलेमें मूर्छित हो नाकसे दुर्गंधयुक्त निकसै उसे पूतिनस्य कहतेहैं ३ ॥

(नासापाककेलक्षण) नासिकायांस्थितंपित्तंपरुषीकुरुतेनि शम् ॥ नासिकापाकमित्याहुर्दाहक्लेदव्यथान्वितम् ४ (पूयरक्तका लक्षण) दोषेषुपक्केषुललाटमध्येपूयंसरक्तंमुखनासयुक्तम् ॥ दुर्गं धियुक्तंबहुशःस्रवेत्तत्प्रोक्तम्भिषग्भिःकिलपूयरक्तम् ५ (प्रदीप्त रोगकेलक्षण) दाहान्वितायाःपरिनासिकायाः संनिःसरेद्धूमघनं जयाभ्यां॥सार्द्धंसतोदीपवनःप्रचंडोरोगम्प्रदीप्तंप्रवदंतिवैद्याः ६

नाकमें पित्तदुखितहो फुंसीको पैदाकर और वो पकजाय तथा दाह राद व्यथायुक्तहो उसे नासिकापाकरोग कहते हैं ४ ललाटमें दोषोंके पकने से रुधिर राद और दुर्गंधयुक्त मुख नाक बहुत स्रवे उसे पूयरक्तरोग कहते हैं ५ जिसकी नाकसे दाहयुक्त प्रचंड पवन निकले तथा धुआं निकले और पीडाहो उसे प्रदीप्तरोग कहते हैं ६ ॥

(प्रतीनाहरोगकेलक्षण) रुंध्यान्मार्गंनसोवायुःश्लेष्मणासहितोवली ॥ प्रतीनाहंचतंरोगंविद्यादाधुनिकोभिषक् ७ (नासाशोषकेलक्षण) घ्राणोत्थःश्लेष्मसंघातःपक्वपित्तोष्मणानिशम् ॥ वातेनशोषितःसोयंशोषःप्रोक्तोभिषग्वरैः ८ (पक्वपीनसकेलक्षण) श्लेष्मातिसांद्रःपरिगन्धहीनःशिरोलघुत्वंस्वरवर्णशुद्धिः ॥ नासावकाशंपवनप्रवृत्तिश्चिह्नानिपक्वस्यहिपीनसस्य ९ ॥

नाककी पवन कफसे मिलकर श्वासको रोकदे उसे प्रतीनाहरोग अब- के वैद्यकहते हैं ७ नाकमें उठा जो कफका समूह वो पित्तकी गर्मीसे पक- जाय फिर वात उसको सुखायदेय तब मनुष्य श्वास कठिनसे ले उसे नासाशोष कहते हैं ८ जब जुखाम पकजाताहै तब ये लक्षण होतेहैं गंधर- हित गाढा कफ निकले शिर हलका हो स्वरका वर्णशुद्धहो नाकशुद्ध पवन अच्छीतरह निकले ये पकीपीनसके लक्षणहैं ९ ॥

(पीनसरोगकीउत्पत्ति) घ्राणांतरेसूक्ष्मरजोनिपाताद्दुद्घाणान्मैथुनतोर्कतापात् ॥ शीर्षाभिघाताद्बहुशीतसेवनाद्वातःप्रतिश्यायगदंप्रकुर्यात् १० (पीनसरोगकापूर्वरूप) शिरोगुरुत्वंचप्रहृष्टरोमशरीरमार्द्रंक्षवथुप्रवृत्तिः ॥ निद्रालसत्वंनयनाश्रुपातोभवेत्प्रतिश्यायपुरोहिचिह्नम् ११ (वातकीपीनसकेलक्षण) स्वरोपघातोगलतालुजिह्वाशोषोथनासापिहिताक्वचित्स्यात् ॥ स्रावोतिसूक्ष्मःपरिशंखपीडामरुत्प्रतिश्यायरुजोपचिह्नम् १२ ॥

नाकमें धूलिके जानेसे उद्घाणसे मैथुनकेकरनेसे सूर्यके घाममें रहने से शिरमें चोटलगनेसे बहुतशीतके सेवनकरनेसे कुपित जो वात सो पीनस रोगको पैदाकरै१०शिरभारी रोमांच शरीरका टूटना बारबार छींकआना

नींद और आलकस तथा नेत्रों से अश्रुपातहो ये पीनसके पूर्वमें होतेहैं ११ स्वर बैठजाय गला तालू जीभ इनका सूखना नाकका मार्ग रुकजाय थोडा पतला गरमपानी गिराकरै कनपटीदूखें ये वातकीपीनसके लक्षणहैं १२ ॥

(पित्तकीपीनसकेलक्षण) नासास्रावोमहातप्तपीनसोवह्निधूमवान् ॥ सदाहःपैत्तिकोज्ञेयःश्लेष्मजःकथितोबुधैः १३ (कफकीपीनसकेलक्षण) शुक्लाभोनासिकास्रावोगलोष्ठातालुकंडुवान्॥ शिरस्तोदःप्रतिश्यायःश्लेष्मजःकथितोबुधैः १४ (रुधिरकीपीनसकेलक्षण) रक्तस्रावःशिरःपीडादाहःशंखद्वयेऽनिशं ॥ रक्तत्वं नेत्रयोर्ज्ञेयःप्रतिश्यायःसरक्तजः १५ ॥

जिसकी नाक में गरम गरम पानी गिरे और अग्निके समान धुंआं निकले तथा दाहहो वो पित्तकी पीनस कही है १३ नाकसे पानी सफेद और गला तालू ओठ इनमें खुजली चलै मस्तक भारीरहै उसे कफकी पीनस कहते हैं १४ जिसकी नाकसे रुधिर गिरै मस्तक में और दोनों कनपटीन मैं दर्द नेत्र लाल इन लक्षणों से रुधिरकी सरेकमा, अर्थात् पीनस जाननी १५ ॥

(सन्निपातकीपीनसकेलक्षण) श्वासपूतिवहोनाहःक्लेदोजंतुषुनिर्दितः ॥ चिह्नैरेतैरसाध्योयंप्रतिश्यायस्त्रिदोषजः १६ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेनासारोगलक्षणानि ॥

जिसकी नाकसे वास युक्त पवन निकलै आनाहरोग हो क्लेदयुक्त तथा कृमि पडजायँ इनलक्षणों से सन्निपातकी पीनस कहीहै १६ इति माथुरदत्तरामपाठकप्रणीतायांहंसराजार्थबोधिनीटीकायांनासारोगलक्षणानि ॥

अथ नेत्ररोगनिदानम् ॥

(नेत्ररोगोत्पत्तिः) शीर्षोपघाताद्विषतीक्ष्णसेवनान्नेत्रांतरेधूमरजोतिपातात् ॥ सूर्येक्षणात्सूक्ष्मनिरीक्षणान्मुहुर्दोषारुजंसंजनयन्तिनेत्रयोः १ शुक्रावरोधाद्युवतीप्रसंगाद्धातोर्विकाराज्ज्वलनस्य तापात् ॥ नाड्यादिमोक्षाद्बहुमैथुनाच्च नेत्रेरुजंसंजनयन्तिदोषाः २ (वातकेनेत्ररोगकेलक्षण) विशुष्कतास्पंदनतातिरूक्षता

प्रतोदताकर्कशताद्यशुद्धताः ॥ प्रधर्षतास्तंभनताश्रुपातान्नृणां चनेत्रेपवनात्मकोभवेत् ३ ॥

शिरमें चोटलगनेसे विष अथवा तीखी वस्तुके सेवनसे नेत्रों में धुँआं और धूलि के पडने से सूर्य्य के सामने देखनेसे छोटी वस्तुके देखने से कुपितहुये जो वातपित्त कफ सो नेत्ररोगको पैदा करतेहैं १ वीर्यके रोकने से बहुत स्त्रीके संगसे धातुके विकारसे अग्निके तापसे फस्तछुडाने से बहुत मैथुनसे नेत्रमें तीनों दोष नेत्ररोग करतेहैं २ नेत्रों का सूखना तथा फडकना रूखापन पीडा कर्कशता अशुद्धता प्रधर्षता स्तंभनता अश्रुपातका गिरना ये लक्षण वातके नेत्ररोगमें होतेहैं ३ ॥

(पित्तकेनेत्ररोगकेलक्षण) उष्णोष्णश्राष्पोरविणातितापःशूलारतिःपांडुरताशिरोर्त्तिः ॥ दाहोल्पपाकोमहतीचपीडानेत्रेभवेत्पित्तमयेनराणाम् ४ ( कफकेनेत्ररोगकेलक्षण ) तन्द्रातिशोफोगुरुताशिरोर्त्तिर्दाहोल्पपाकोमहतीचपीडा ॥ ऊष्माविशेषोग्निसमानदाहः स्रावोरतिःशूलमतीवपीडा ५ (नेत्रमंथकेलक्षण) विवर्णताशोणितमाविपाकोरक्तस्रवःस्यान्नयनेनराणाम् ॥ निर्मथ्यनेत्रन्दधिमन्थलक्षणैर्वायुस्ततोगच्छतिमूर्ध्निविक्रमम् ६ ॥

सूर्य्यके घामसे गरमीहो तथा गरम गरम पानी निकले शूल और अरति पीलियाहो शिरमें दर्दहो दाह हो थोडापके पीडा ज्यादा हो ये लक्षण पित्तके नेत्ररोगके हैं ४ तंद्रा सूजन मस्तक भारी दाह थोडापके पीडा बहुत हो गरमी बहुत हो अग्निके समान दाह हो अश्रुपात हो अरति शूल ये कफके नेत्ररोगके लक्षण हैं ५ जिसके नेत्र बुरेहों पकजायँ रुधिर गिरे और दधिमंथ लक्षणों से नेत्रों को मथनकर पवन मस्तकमें प्राप्तहोताहै ६ ॥

निपीड्यशीर्षंपुनराक्रतोततोजानीहितंपण्डितनेत्रमन्थनम् ॥ आयातियातिप्रकरोतिवेदनांवातःप्रचण्डोनयनांतरेभ्रुवोः७(वातभ्रमणरोगकेलक्षण) शीर्षास्थिशंखन्त्वथरक्तनेत्रे जानीहिवातभ्रमणंगदन्तम् ॥ अवेदनाकंडुविशुष्कतास्याल्लघुत्वमक्ष्णोश्च प्रसन्नमार्गः ८. मलप्रवृत्तिर्बहुधानिशान्तेविपक्वदोषंप्रवदन्तिस

न्तः ॥ पक्कोदुम्बरवत्स्निग्धोगरिष्ठःकंडुशोफवान् ॥ जलस्रावो ऽल्पसन्तोदोनेत्रपाकःकफोद्भवः ९ ॥

और मस्तकमें पीडाकर फेर लौटकर नेत्रमें प्राप्तहो ऐसेही आवे और जाय और नेत्र में तथा भृकुटीमें पीडाकरै उसे पण्डितों ने नेत्रमंथ रोग कहाहै ७ मस्तककी हड्डीमें कनपटीमें मालमें तथा नेत्र लालहों उसे वात भ्रमण रोग कहाहै नेत्रपाकके लक्षण पीडारहित तथा खुजली न चलै तथा अश्रुपात रहितहो और नेत्रोंमें हलकापन हो नेत्रों का मार्ग स्वच्छहो ८ विशेष कीचड़ का आना रात्रीके अंतमेंहो तब जानना कि दोषपाकहुआ पके गूलरके समान तथा चिकने और भारी तथा खुजली और सूजनयुक्त जल बहे थोडी पीडाहो इसको कफसे प्रकट नेत्रपाक जानना ९ ॥

(शिरपाकनेत्रकेलक्षण) नेत्रेसमर्थेपरिवीक्षितुंदिशः स्फोटो ललाटेबहुवेदनान्वितः ॥ शूलश्चदाहोग्निसमोभ्रमोभवेद्रोगोभि षग्भिःशिरपाकईरितः १० आच्छाद्यदृष्टिनयनेविनिर्गतं शुक्रंसि ताभंपरिवर्द्धतेनिशम् ॥ सूच्याप्रविद्धंखलुनाशमेति नोचेद्बुधाःशु क्रव्रणंवदन्ति ११ नेत्रांतगेकज्जलिमासमीपेशुक्रद्वयंसूक्ष्मतरंचि रोत्थम् ॥मुक्तावभासंगततोदपाकंतत्कष्टसाध्यंमुनयोवदंति १२॥

नेत्रचारों ओर देखने को समर्थहों बहुत पीडा और शूलयुक्त ललाट में फूटनहो अग्निके समान दाह हो भ्रम हो उसे वैद्योंने शिरपाक रोग कहाहै १० जिसके नेत्रमें शुक्रकी बूंद आयजावे उससे कुछ न दीखे और वो दिन दिनमें बढ़े और सुई छिदने के समान बींधनेवाला होकर यदि नाश को न प्राप्तहो तो उसे पण्डितलोग शुक्रव्रण कहते हैं ११ जिसके नेत्रकी काली जगे पर छोटीछोटी दोबूंद मोती के समान बहुत कालकी प्रकटभई हो और उनमें पीडा न होतीहो और न पके उसे कष्टसाध्य मोतियाबिंद मुनियों ने कहाहै १२ ॥

(असाध्यमोतियाबिंदुलक्षण)शुक्रद्वयंवात्रितयंचतुष्टयंनिर्वेदनं नेत्रगतंनिपाकं॥ विहायसीचाभ्रदलावभासंस्यादप्यसाध्यंनिवि डंचिरोत्थम् १३दोषत्रयोत्थंनयनांतरस्थंनीलावभासंनिविडंविस र्पम्॥स्निग्धंदृढंदृष्टिपथावरोधंस्पंदात्मकंशुक्रमसाध्यमाहुः १४

नेत्रांतरस्थंरुधिरावभासं मांसोत्थितंस्थूलदलंविशालम् ॥ विच्छिन्नमध्यंपरिचंचलंचशुक्रंभिषग्भिस्तदसाध्यमुक्तम् १५ ॥

जिसके नेत्रमें दो वा तीन वा चार बूंद नेत्रके बीचहो उनमें पीड़ाहो और पकजावे और बादल वा आकाशके रंगकी बूंदहो मिलीभई तथा बहुत दिनकी ये असाध्यहै १३ जो तीनों दोषों से उठी होय और नीलेरंग की मिलीहुई किञ्चित् चलायमान चिकनी और दृष्टिको रोकदे ऐसीशुक्र की बूंदभी असाध्यहै १४ नेत्रमें रुधिरके रंगकी शुक्रकी बूंदहो और वो मोटी तथा लंबीहो विच्छिन्न मध्यहो और चंचलहो ऐसा रोगी वैद्योंने असाध्य कहाहै १५ ॥

एकंद्वयंवात्रितयंचतुष्टयंसंछाद्यनेत्रंपरिवर्द्धतेनिशम् ॥ शोफोष्णवाष्पोरविपाकसाधनंशुक्रंविदग्धंतदसाध्यमादिशेत् १६ (इतिनेत्रशुक्लक्षणानि) (नेत्रकेप्रथमपटलकेलक्षण) आवृत्य नेत्रपटलेऽव्यवस्थितेऽव्यक्तानिरूपाणिनरःप्रपश्येत् ॥ (नेत्रद्वितीयपटलकेलक्षण) एवंद्वितीयेपटलेक्षिसंस्थे सूचीमुखंदृष्टिगतंनपश्यति १७ (नेत्रतृतीयपटलकेलक्षण) नेत्रांतरस्थेपटलेतृतीये दृष्टिर्भृशंविक्लवतांसमेति ॥ आभासमात्रंखलुपश्यतीहसाध्यं शिशुत्वेखलुनान्यवस्थाम् १८ ॥

एक दो तीन चारबूंद नेत्रमेंहों और नेत्रकी दृष्टिको ढकदेवें और नित्य बढ़े तथा सूजन गर्मी अश्रुपातका पड़ना ये शुक्र विदग्धके लक्षणहैं येभी असाध्यहैं १६ इतने रोग नेत्रके शुक्लभागमें होते हैं नेत्रके प्रथम पटल में दोषों के पहुँचने से मनुष्यको यथार्थ न दीखे ऐसेही नेत्रके दूसरे पटल में दोष पहुँचनेसे सुईका तथा मक्खी मच्छर बालकाभी समूह नहीं दीखे १७ नेत्रके तीसरे पटल में दोष पहुँचने से दृष्टि विह्वल होजाय कुछ कुछ झांई मालूमहो ये बालअवस्थामें साध्यहै और में नहीं १८ ॥

(नेत्रचतुर्थपटलकेलक्षण) यस्यावरुद्धेपटलेननेत्रेदृष्ट्यान पश्येत्सनरोर्कमिन्दुम् ॥ विद्युल्लतांचन्द्रसमंसतारंतल्काचसंज्ञं पटलंचतुर्थम् १९ (वातकीदृष्टिरोगकेलक्षण) दृष्ट्यामहत्यापट

लेनरुद्धयासमीरणोत्थेनविकारकारिणा ॥ रूपाणिसर्व्वाण्यरुणानिमानवाःपश्यन्तिपीतप्रभयाविदग्धया २० (पित्तकीदृष्टिरोगके लक्षण) पटलेनावृताद्दृष्टिःपित्तकोपोत्थितेनसा ॥ नीलानिसर्ववर्णानि परिपश्यन्तिसम्भ्रमम् २१ ॥

नेत्रके चतुर्थ पटलमें दोष पहुंचने से मनुष्यको सूर्य्य चंद्र और विजली और तारागण ये न दीखें वो कांचसंज्ञक और इसीको लिंगनाशक और नजला तथा मोतियाविंदभी कहतेहैं १९ जिसकी दृष्टि वादीके विकारसे आच्छादितहो उसे लालरंग पीला दीखे २० जिसकी दृष्टि पित्तके कोपसे ढकीहो उसे भ्रमसे सबरंग नीले दीखें २१ ॥

(कफकीदृष्टिरोगकेलक्षण) आच्छादितायापटलैःकफोत्थैर्दृष्टिःसिताभैरिवसूर्यमभ्रैः ॥ नेत्रांतरस्थैःपरितोविपश्येत्सर्वाणिरूपाणिसितप्रभानि २२ दृष्टेरूर्ध्वेस्थितेदोषेनपश्येदूर्ध्वसंस्थितान् ॥ दृष्टेरधःस्थितेदोषेनरोधस्थान्नपश्यति २३ दृष्टेःपार्श्वेस्थितेदोषेपार्श्वस्थान्नैवपश्यति ॥ दृष्टेर्मध्यगतेदोषे यदेकंमन्यतेद्विधा २४ ॥

कफके बिकारसे पटल जिसकी दृष्टि रोकदे उसको सूर्य्य और आकाश तथा सबरंग सफेद दीखें २२ दृष्टिके ऊर्ध्वभागमें दोष स्थित होय तो ऊपरकी वस्तु न दीखे और नीचेके भागमें दोषहो तो नीचेकी कोई वस्तु न दीखे २३ और दृष्टिके पृष्ठभागमें दोप हो तो पृष्ठस्थित को नहीं दीखे तथा दृष्टिके मध्यमें दोषहोय तो एक वस्तुकी दो दीखें २४ ॥

रक्तबिन्दुर्भवेन्नेत्रे चंचलःपरुषोनिलात् ॥ पित्तात्पीतंतथानीलंस्निग्धःपांडुःसितःकफात् २५ यःसर्वधूम्राणिनरोविपश्येत्सधूम्रदर्शीमुनिभिःप्रदिष्टः ॥ यश्चित्ररूपाणिदिवाप्रपश्येत् सवैमनुष्योनकुलांधसंज्ञः २६ संकुच्याभ्यंतरेयाति मुहुर्दृष्टिःकपर्दिका ॥ बाह्यमायातिसंवृत्यगम्भीरंतंविदुर्बुधाः २७ ॥

वादीसे मनुष्यके नेत्र चञ्चल और लाल बिन्दु युक्तहों और पित्तसे पीले तथा नीले और कफसे चिकने और सफेद तथा पांडुरंगके होतेहैं २५ जिस मनुष्यको सब वस्तु धुंयेंके रंगकीदीखें उसे धूम्रदर्शीमुनियोंने कहाहै और रातमें जिसको चित्रविचित्र रंगकीदीखें उसे नकुलांध अर्थात् रतौंधकारोग

कहाहै २६ जिस मनुष्यकी दृष्टि दर्पणकी संकोचको प्राप्त हो जब दर्पण हट जावे तब यथार्थ होजावे उसे गंभीररोग वैद्य कहते हैं २७॥

नेत्रसंधौस्थितःशोफःपक्वंपूयंस्रवेत्तुयः॥ पूतिसांद्रंसरक्तंवापूयलाख्यंविदुर्बुधाः २८ संधौचैवबृहद्ग्रन्थिरपाकीनीरुजोदृढः॥ उपनाहःसविज्ञेयोगदज्ञैःकंडुरोगदः २९ नेत्रसन्धौसमुत्पन्ना पिटिका शोणितोद्भवा॥ रक्तमुष्णस्रवेन्नित्यमसाध्यारुक्प्रकीर्त्तिता ३०॥

जिस मनुष्यके नेत्रकी संधी में सूजनहो और वो पकजावे तथास्रवे और बासयुक्त तथारुधिरस्रवे उसे पूयलाख्य रोग वैद्यकहतेहैं २८ जिसमनुष्यके संधीमेंबड़ीगांठहो और वह पकेनहीं न पीड़ाकरे दृढ़हो खुजली चले उसे वैद्योंने उपनाह रोग कहाहै २९ नेत्रकी संधी में रुधिरसे फुंसी पैदा हों उनसे रुधिरस्रवे वो असाध्य कहिये ३०॥

उद्धृत्यवर्त्मरोगाणिजायंतेभ्यंतरेमुहुः॥ रुन्धंतिगोलकेनेत्रेपरिवाराणितानिवै ३१ संधौपक्ष्माणिमांसाभा कंडूशोफसमन्विता॥ चिमुचिमांवुयुतावैद्यैर्ब्राह्मणीसानिगद्यते३२अक्ष्णोर्वर्त्मनिसम्भवाश्चपिटिकाःसूक्ष्माघनाःसंवृताः पीताभाबहुवेदनाखरतराज्ञेयाश्चवातोद्भवाः ॥ पित्तोत्थाःपिटिकाःखरानयनयोरभ्यन्तरेसंस्थिता दुःस्पर्शाबहुदाहशूलसहिताःस्रावान्विताःकण्डुराः३३ ॥

जिस मनुष्यके कोयेके बाल उखड़कर भीतर चलेजायँ और नेत्रके गोलको रोकदें उसे परवाल कहतेहैं ३१ संधीके पखवारोंमें मांसके आकार फुंसीहो उसमें खुजली और सूजन तथा चिमचिमी युक्तहो जलस्रवे उसे ब्राह्मणी रोग कहतेहैं ३२ नेत्रके मार्गमें जो फुंसीहो वह छोटी कड़ी गोल पीली पीड़ायुक्त खरदरीहो सो वातकी जाननी और खरदरी तथा नेत्रके भीतरीहो स्पर्श सहाजाय दाह शूल और स्रवे तथा खुजली चले वो पित्त की फुंसी जाननी ३३ ॥

अक्ष्णोर्वर्त्मनिजायन्तेपिटिकाःकफसम्भवाः॥ स्थूलामांसांकुराःक्लिन्नाःकंडूशोफार्त्तिपाकिनः ३४ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेनेत्ररोगलक्षणानि ॥

तथा मोटी मांसके अंकुरयुक्त गीली खुजलीयुत सूजन पीड़ा और पके

जावे वो कफकी मरोडी जाननी ३४ इति हंसराजार्थबोधिन्यांनेत्ररोगलक्षणंसमाप्तम् ॥

(अथ मस्तकरोगनिदानम्) अत्यम्लसेवाच्छिरसोभिघाता द्भूमौशयानाज्जलमध्यपातात् ॥ रात्रौदिवाजागरणाच्चशीताद्वा तादिदोषाःप्रभवन्तिशीर्षे ३५ (वातपित्तकमस्तकरोगलक्षण) शीतेनशीर्षेनिशिवातपीडाकचिद्दिवापिप्रभवेत्सशूला ॥ तापेन पित्तप्रभवातितीव्राज्वालान्विताशूलवतीसशोषा ३६ (कफके मस्तकरोगकेलक्षण) शीर्षेगुरुत्वञ्चकफेनपीडास्यादालसत्वंमुहुरश्रुपातः ॥ निद्रावमित्वंमुखनासिकाभ्यांस्रावोविपाकःसशिरोभिघातः ३७ ॥

अत्यन्त खटाई खानेसे शिरमें चोट लगनेसे पृथ्वीपर सोनेसे जलमें गिरनेसे रातदिन जागने शरदीसे कुपितहुये जो वात पित्त कफसो मस्तकरोग पैदा करते हैं ३५ बादीसे मस्तकमें रातको दर्दहो कभीदिनमें भी शूल चले पित्तसे पित्तजनितही अत्यन्त तीव्रज्वाला और शोषयुक पीडा हो ३६ शिरभारी आलस्य अश्रुपातका पडना निद्रा वमन मुखनाकका स्राव तथा पाक और पीडा ये कफके दोषमें होताहै ३७ ॥

(रुधिरकेमस्तकरोगकेलक्षण) शीर्षेतिदाहोमहतीचपीडा नासामुखाभ्यांबहुरक्तपातः ॥ भवेद्भ्रमोधूमवतीचनासारक्तप्रकोपेनशिरोभिघातः ३८ दोषेषुसर्वेषुशिरोगतेषु लिंगानिसर्वाणिभवन्तिशीर्षे ॥ कासप्रवृत्तिश्चिरकालपाकः प्रोक्तोभिषग्भिः शिरसोभिघातः ३९ (कृमिकेमस्तकरोगकेलक्षण) निर्भिद्यतेजन्तुभिरुग्रतुण्डैः संतुद्यतेयस्यशिरोनितान्तम् ॥ घ्राणाच्चस्रवेच्छोणितमुग्रवेदना शिरोभिघातःकृमिभिर्भवेत्सः ४० ॥

शिरमें दाह घोर पीडा नाक और मुखसे रुधिर गिरै भ्रम तथा नाकसे धूम निकलै ये रुधिरसे मस्तक रोगजानना ३८ सन्निपातके मस्तकरोगमें त्रिदोषके चिह्न मिलतेहों तथा खांसी और देरमेंपके वो वैद्योंने सन्निपातका कहाहै ३९ जिसके शिरमें कृमि पडजावें उसके शिरमें घोर पीडाहो नाकसे रुधिर पडै वो कृमिका मस्तकरोग कहाहै ४० ॥

(आधाशीशीकालक्षण) भानूदयेर्द्धशिरसिप्रपीडासंवर्द्धते चांशुमतासहैव ॥ निवर्त्ततेशीतकरोदयेया सूर्य्यात्प्रवृत्तंतमवेहि वैद्य! ४१ कफयुक्पवनःशीर्षेकरोतिविविधान्गदान् ॥ शिरोभ्रू शंखकर्णाक्षिललाटेतीव्रवेदनाम् ४२ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तो त्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेशीर्षरोगलक्षणम् ॥

जिसका सूर्य्योदयसे आधा मस्तक क्रमसे दूखने लगै जब सूर्य्यास्तहो और चन्द्रमा उदयहो तब दर्दभी बंद होजाय उसे आधाशीशी कहते हैं ४१कफयुक्त पवन शिरमें अनेक रोग पैदाकरै और शिर कनपटी भ्रुकुटी कान नेत्र ललाट इनमें घोरपीडा होय ४२ इति माथुरदत्तरामकृतहंस-राजार्थबोधिनीटीकायांशीर्षरोगनिदानंसमाप्तम् ॥

---

अथ स्त्रीरोगलक्षणम् ॥

(प्रदररोगकीउत्पत्ति) आयासतःकुत्सितयानरोहाच्छोका द्विरुद्धाशनतःप्रपातात् ॥ अत्यन्तभारोद्वहनादजीर्णात्स्याद्गर्भ पातात्प्रदरोतिमैथुनात् १ योनिंविदीर्य्यसंजातं शोणितंसर्व्वदा स्त्रियाः॥ प्रदरन्तंविजानीहिवातपित्तकफोद्भवम् २ प्रवृत्तेप्रदरे नित्यं पाण्डुत्वंजायतेस्त्रियाः ॥ मूर्च्छाभ्रमस्तृषादाहःप्रलापःकृ शतारुचिः ३ ॥

परिश्रमसे खोटी सवारी में बैठनेसे शोकसे खोटे भोजनसे गिरपडने से भारी बोझउठाने से अजीर्णसे गर्भके पडने से अतिमैथुनसे प्रदरनाम स्त्रियों के रोग होताहै १ योनि को विदीर्ण कर जो रुधिर सदापडे उसे वातका पित्तका कफका प्रदर रोगजानो २ प्रदर रोग पैदा होनेसे स्त्रीका वर्ण पीलाहोजाय और मूर्च्छा भ्रम प्यास दाह बडबडाना कृशता अरुचि ये रोग होते हैं ३ ॥

(वातपित्तकेप्रदररोगकेलक्षण) योनिःस्रवेच्छोणितमल्पमल्पं श्यावंसकष्टंपवनात्मकंतत् ॥ पित्तोत्थितंसामिपरक्तमुष्णंदाहार्त्ति शूलभ्रमकंपकारी ४ (कफकेप्रदररोगकेलक्षण) योनिश्चनोत्थंरुधि रञ्चफेनिलंपीतारुणंस्निग्धतरञ्चापिच्छिलम् ॥ शैथिल्यकंडूकृमि शोथशीतकृज्जानीहितंत्वंप्रदरंकफोद्भवम् ५ (सन्निपातकेप्रदर

कालक्षण) दोपत्रयोत्थेप्रदरेयुवत्याःसर्व्वाणिलिंगानिभवन्ति काये ॥ उच्छ्वासशूलारतिपूतियुक्तेतस्मिन्नकुर्व्वीतभिषक्चिकित्साम् ६ ॥ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रे प्रदरलक्षणम् ॥

जिसस्त्रीकीयोनिसे कालेरंगकारुधिर कष्टसे थोडा थोडा निकले उसे वादीका जानो और मांसयुक्त गरम और दाहयुक्त रुधिर निकले तथा शूल भ्रम कंप से पित्तका जानना ४ योनि में से रुधिर झाग मिला चिकना पीला गाढा लाल निकले और खुजली रूमी शिथिलता सूजन शीतलता युक्तहो उसे कफका प्रदररोग जानना ५ सन्निपात के प्रदरमें त्रिदोष के चिह्न होतेहैं तथा श्वास शूल अरति दुर्गंधि युक्त ऐसे प्रदर की वैद्य चिकित्सा न करै ६ ॥ इति हंसराजार्थबोधिन्यांप्रदररोगस्समाप्तः ॥

(अथ योनिकन्दलक्षणम्) उच्चैःप्रपातान्नखदन्तघातादध्वश्रमात्कुत्सितवीर्य्ययोगात् ॥ कुयानरोहादतिमैथुनाद्वायोनौभवेत्कन्दकसंज्ञकोरुक् ७ योनौसंजायतेकन्दंलकुचाकृतिपूययुक् ॥ विवर्णंस्फुटितंरूक्षंवातकन्तंविदुर्बुधाः ८ (पित्तकेयोनिकन्दकेलक्षण) रक्ताक्तंयोनिसम्भूतंचिञ्चिणीबीजसन्निभम् ॥ ज्वरदाहान्वितंपैत्तंयोनिकंदन्तमादिशेत् ९ ॥

ऊँचेस्थान के गिरने से नख दांत के घात से रास्ता चलने से खोटा वीर्य्य होनेसे खोटी सवारी में बैठने से अति मैथुन से योनि में कंदसंज्ञक रोग होताहै ७ योनि में बडहल के समान कंद हो उसमें से राद निकले और विवर्ण तथा फटा रूखा हो उसे वातका योनिकंद कहते हैं ८ जिसमें से रुधिर निकले और वह इमली के बीजके समान हो तथा ज्वर दाह युक्त हो उसको पित्त का योनिकन्द कहते हैं ९ ॥

(कफकेयोनिकन्दकेलक्षण) तिलपुष्पसमंस्निग्धंयोनिमध्योद्भवंदृढम् ॥ कंडूशोफान्वितंक्लिन्नंयोनिकंदंकफात्मकम् १० (सन्निपातकेयोनिकन्दकेलक्षण) सन्निपातोत्थितंरौद्रंसर्व्वलिंगसमन्वितम् ॥ योनिकंदंभिषक्तस्यचिकित्सांनैवकारयेत् ११ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेयोनिकन्दलक्षणंसमाप्तम् ॥

जो तिल के फूल के समान चिकना और दृढ कंद हो तथा खुजली और सूजन गीला हो उसे कफका योनिकंद कहते हैं १० जिसमें सन्निपातके सब लक्षण मिलते हों उसे घोर सन्निपात का जानकर वैद्य इलाज न करै ११ इति हंसराजार्थबोधिन्यांयोनिकंदलक्षणंसमाप्तम् ॥

(अथ योनिकेद्वादशरोगकेलक्षण) योनौद्वादशदोषाःस्युःप्रोक्तावैद्यैःपृथक्पृथक्॥ केचिन्नैसर्गिकाःकेचिद्दोषजावीर्यदोषजाः १ अच्छिद्रायाभवेद्योनिःषंढाख्यासाविधीयते ॥ सूक्ष्मछिद्रातुयासूचीमुखीसाकथ्यतेबुधैः २ विवृतास्यामहास्थूलामहायोनिःप्रकीर्त्तिता ॥ रजोवातहतंयस्याअसौख्यासोच्यतेबुधैः ३ ॥

योनि में बारह दोष पृथक् पृथक् वैद्योंने कहे हैं कोई तो नैसर्गिक कोई दोषोंसे और कोई वीर्य्य के दोषसे १ जिसकी योनि में छिद्र न हो उसे षंढाख्य योनि कहतेहैं और जिसमें छोटा छिद्र हो उसे सूचीमुख योनि कहते हैं २ जो गोल मुख की और मोटी हो उसे महायोनि कहते हैं और जिसका रजोदर्श वातसे चलागया हो उसे असौख्ययोनि कहते हैं ३॥

(वातकीयोनिकेलक्षण) ह्रस्वातिरूक्षाकृशताल्पपुष्पाश्यामाविवर्णास्फुटिताविशुष्का ॥ वक्त्राल्परोमापरुषासरोगायोनिर्बुधैर्वातवतीनिरुक्ता ४ (पित्तकीयोनिकेलक्षण) ऊष्मान्विताकामवतीविशालालाक्षारसाभापरिपूर्णमांसा ॥ नीरोगतागर्भवतीविशुद्धायोनिर्बुधैःपित्तवतीनिरुक्ता ५ (कफकीयोनिकेलक्षण) स्थूलासदार्द्राबहुकंडुरासा कामान्वितादीर्घमुखीमनोज्ञा ॥ रोमाधिकास्निग्धतरातिशीतायोनिर्निरुक्ताकफयुग्भिषग्भिः ६ ॥

जो योनि छोटी और रूखी कृश अल्पपुष्पकी काली श्यामवर्ण की फटी हुई शुष्कमुख पर थोडे वालहों कठोर रोग युक्त ये वातकी योनि के लक्षणहैं ४ गर्मी युक्त कामवती वडी लाखके रंगकीसी पूर्णमांस युक्त निरोग गर्भवान् शुद्ध हो ये पित्तकी योनि के लक्षणहैं ५ मोटी सदा गीली रहै वहुत कंडुरा युक्त कामयुक्त दीर्घमुख की सुंदर वहुत रोम युक्त चिकनी शीतल ये कफकी योनि के लक्षणहैं ६ ॥

वातेनयस्यानिहतंचपुष्पं तस्याःफलंनैवभवेत्कदाचित् ॥ योन्यंतरस्थेनमहाबलेनहन्नाभिकट्यांतरदुःखवेदनाम् ७ पित्तेनदग्धंकुसुमंविशुद्धंशुक्रेणमिश्रम्बहिरुद्गिरेद्या ॥ नात्यूष्मणाधारयितुंसमर्थाप्रस्रंसिनीयोनिरुदाहृतासा ८ (विप्लुताकेलक्षण) रतिक्रीडारुचिर्यस्याःपरितोयाप्लुताभवेत् ॥ नित्यवेदनयायुक्ताविप्लुतासाप्रकीर्त्तिता ९ ॥

योनि में बलवान् वात पुष्पको नाश करदे तब सन्तान नहीं हो और हृदय नाभी कमर इनमें पीडा हो ७ जिसका पुष्प पित्तदग्ध करदे और शुक्रयुक्त रजको बाहर निकालदे और पित्तकी गर्मी से गर्भ न रहै उसे प्रस्रंसिनी योनि कहीहै ८ रति क्रीडाके आनन्दसे जिसकी योनि आर्द्ररहै और नित्य पीडाहो उसे विप्लुता योनि कहतेहैं ९ ॥

(पूतिगन्धयोनिकेलक्षण) सन्निपातान्वितायोनिर्दुर्गंधंवहतेनिशम् ॥ शूलदाहार्त्तियुक्तासापूतिगन्धिर्विधीयते १० (वन्ध्यायोनिकेलक्षण) पित्तानिलाभ्यांपरिकोपिताभ्यांसंपीडिताकृच्छ्रतरेणयोनिः ॥ कृष्णंरजोमुंचतिफेनिलंयावन्ध्यामुनींद्रैःपरिकीर्त्तितासा ११ (खंडितायोनिकेलक्षण) योनेरभ्यंतरेबाह्येखरस्पर्शातुमैथुने ॥ नगृह्णातिसदावीर्यंखण्डिनीसाविधीयते १२ ॥

सन्निपातसे योनिमें दुर्गंध आवै तथा शूलदाह भीहो उसे पूतिगंधयोनि कहतेहैं १० जिसकी योनि वात पित्तके कोपसे परिपीडित हो और जिस की योनि से काला और झागयुक्त रुधिर निकले उसे ऋषि वंध्यायोनि कहतेहैं ११ योनिके बाहर और भीतर मैथुनके समय खर्दरास्पर्श मालूम पड़े और वीर्यका जो ग्रहण न करै उसे खंडितायोनि कहते हैं १२ ॥

पिटिकान्वितसर्वांगीमणिनांतरबाह्ययोः ॥ सायोनिरुपदंशेनमूत्रफेनरुजार्दिता १३ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेयोनिरोगलक्षणंसमाप्तम् ॥

योनिके बाहर भीतर फुंसीहों जो योनि उपदंशरोगकरके व्याप्त जाननी १३ इति हंसराजार्थबोधिन्यांयोनिरोगलक्षणंसमाप्तम् ॥

(अथ प्रसूतिकारोगकाललक्षण) उच्चैःप्रपाताद्दृढमैथुनाद्वातीक्ष्णोष्णदुष्टौषधिसेवनाद्वा ॥ दण्डाभिघाताद्बहुवेदनाद्वागर्भच्युतिःस्याद्भयतःश्रमाद्वा १४ स्रावोमासाच्चतुर्थात्प्राक्पातःपंचमषष्ठयोः ॥ मासयोर्भवतिस्त्रीणांप्रसूतिस्तदनन्तरम् १५ प्रसूतिसमयेवायुःस्त्रियाःकुक्षिगतोयदि ॥ निरुध्यशोणितस्रावंकरोतिबहुवेदनाम् १६ ॥

उच्चस्थानके गिरनेसे दृढमैथुनसे तीखी गरम दुष्ट औषधके खानेसे दंडआदिकी चोट लगनेसे बहुत पीड़ासे भयसे श्रमसे गर्भपात होताहै १४ चार महीनासे पूर्व गर्भ गिरे उसे स्राव कहते हैं और पांचवें छठे महीनामें पात कहाता इसके अनन्तर अर्थात् सातवें महीनासे उपरान्त प्रसूति कहतेहैं १५ प्रसूतिसमयमें पवन स्त्रीकी कूखमें प्राप्तहो रुकजावै वह रुधिरको निकाले तथा पीड़ाकरै १६

बालेपृथिव्यांपतितेतदानिशंसंरक्षणीयामरुतःप्रसूता॥ यस्याःशरीरेपवनेप्रविष्टेनूनंभवेद्रोगवतीसदासा १७ हृत्कुक्षिशूलंगुरुताशरीरेकंपःपिपासाकटिवस्तिपीडा ॥ दाहोंगमर्दोल्परुचिःप्रलापः शोथःकृशत्वंप्रदरोतिसारः १८ निद्रालसत्वंबहुपांडुतांगेशीतंशिरोर्त्तिर्भ्रमताविशुद्धिः ॥ तापोप्यनाहोबलतातिकासःस्यात्सूतिकायाःपरिरोगचिह्नम् १९ ॥

जिस समय बालक पृथ्वीमें गिरे उसी समय प्रसूता स्त्रीकी पवनसे रक्षा करनी कदाचित् पवन स्त्री के लगजाय तो निश्चय प्रसूतिका रोग पैदाहोय १७ जिस स्त्रीके प्रसूतिरोग हो उसके ये रोगहों हृदय कूख इनमें शूलहो शरीर भारी कंप प्यास कमर और मूत्रस्थानमें पीड़ा दाह अंगों का टूटना अल्परुचि प्रलाप सूजन कृशता प्रदर अतीसार १८ निद्रा आलकस पीलिया शरदी मस्तकमें दर्द भ्रम भ्रष्टता ज्वर अनाह दुर्बलता खांसी इतने रोग प्रसूति से होतेहैं १९ ॥

( प्रसूतिरोगकेउपद्रव ) अतीसारोज्वरःशूलंबलहानिःशिरोव्यथा ॥ शोफोनाहोतिदाहोष्टौसूतिकायामुपद्रवाः २० इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेप्रसूतिकारोगलक्षणानि॥

१ अतीसार २ ज्वर ३ शूल ४ वलहानि ५ मस्तकमें दर्द ६ शोथ ७ ध्यनाह ८ दाह ये प्रसूतके आठ उपद्रव हैं २० इति माथुरदत्तरामपाठक प्रणीतायांहंसराजार्थबोधिनीटीकायांसूतिकारोगास्समाप्ताः ॥

---

अथ बालरोगलक्षणम् ॥

(वातलदुग्धकेगुण)स्तन्यंदुग्धंवातलंतोयतुल्यंरूक्षंगौरंतुच्छसारंकषायम्॥ बालोनित्यंतंपिबेत्स्यात्कृशांगःशब्दक्षामोबद्धविण्मूत्रवातः १ (पित्तयुक्तदुग्धकेगुण) सक्षारमुष्णंकटुपित्तदूषितंबालोल्पसारःकुचजंपयःपिबन् ॥ तृष्णालुरूक्षावयवासपैत्तिकःखिन्नोभवेद्भिन्नमलःसकामलः २ (कफदूषितदुग्धकेगुण) दुग्धंश्लेष्मविदूषितंकुचभवंस्निग्धंघनंपिच्छिलं योबालःप्रतिवासरंपरिपिबन्स्थूलोदरोजायते ॥ लालाढ्यःकफरोगवान्बलयुतोनिद्रान्वितश्छर्दिमाञ्छून्यान्तष्करणोल्पघूर्णनयनः कंड्वादिरोगान्वित. ३ ॥

स्तनका दूध जलके समान हो रूखा तथा भारी बलरहित हो कसैला हो वो वातदूषित दुग्ध है उसे बालक जो पीवै तो कृशांगहो मन्द शब्द तथा मल मूत्र कमउतरे १ जो खारा गरम तथा कडुवा हो पित्तदूषित दुग्ध है उसे जो बालक पीवै तो बलहीन हो तृष्णालू रूखा देह पित्तप्रकृतिवाला दस्त बहुतहो पीलि युक हो तथा खिन्नहो २ जो कुचका दूध कफसे दूषित हो वो चिकना गाढा मलाईदार होता है जो बालक ऐसे दूध को पीवै उसका बडा पेट होजाय लार बहै कफ रोगसे ग्रसित रहै बल युक्त नींद बहुत आवै उलटी करै शून्य अंतःकरण कुछ टेढे नेत्र खुजली आदिरोग करके युक्त रहै ३ ॥

(दोषरहितदुग्धकीपरीक्षा) जलेस्तन्यंपरिक्षिप्तमेकीभूतंचपांडुरम्॥ मधुरंस्वादुतद्दुग्धंनिर्दोषंतंविदुर्बुधाः ४ निर्दोषजंपयःपीत्वानीरोगोबालकोभवेत् ॥ बलवीर्यान्वितोधीरोबहुशक्तिसमन्वितः ५ शिशोरंगपीडाचतीव्रामतीव्रान्बुधोरोदनाल्लक्षयेदंगदेशे॥ तनोःस्पर्शनाच्चक्षुपादर्शनाद्वाविदित्वारुजंकारयेद्वैचिकित्साम् ६ ॥

जो दूध जलमें मिलाने से पीला होजावै तथा मीठा स्वादयुक्त हो उसे निर्दोष दूध जानना ४ जो बालक दोषहीन दूध पीताहै वह बल वीर्य धीरता शक्तिमान् होताहै ५ वैद्य बालककी अंगपीड़ा रोनेसे तथा शरीर के स्पर्शसे वा नेत्रोंके देखनेसे जानकर फेर इलाज करै ६ ॥

मातुस्तन्यविकारेणबालानांनेत्रवर्त्मनि ॥ जायतेकुकुणंतेननेत्रयोःकंडुरंभवेत् ७ कुकुणेनरुजातेन सूर्याभांपरिवीक्षितुम् ॥ नसमर्थोभवेद्बालोनेत्रोन्मीलितुमक्षमः ८ (पारिगर्भिकके लक्षण) भवेद्बालकोगुर्विणीदुग्धपानाद्भ्रमःश्वासनिद्रान्वितोवह्निसादः ॥ कृशांगोतिकासोरुचिर्दंतपातस्तमाहुर्बुधागर्भिकंकोष्ठबन्धम् ९ ॥

माताके स्तनविकार से बालकके नेत्रोंमें कुकुणरोग हो उससे नेत्रोंमें खुजली चलती है ७ जब बालकके कुकुणरोग होजाताहै वो सूर्यके देखने को समर्थ नहींहो और नेत्रमिचे भी नहीं ८ गर्भिणीमाताके दुग्धपान से बालककोभ्रम श्वास निद्रा अग्निमंद कृशांग अतिखासी अरुचि दंतपात ये होतेहैं इसे वैद्य गर्भिक कोष्ठबंध वा पारिगर्भिक कहतेहैं ९ ॥

(तालुकंठरोगकेलक्षण) शिशोस्तालवामिषेश्लेष्मवातयुक्तालुकंटकम् ॥ कुर्यात्तेनरुजामूर्ध्नि भवेत्तालुनिनिम्नता १० तालुपाकस्त्रिदोषोत्थःसर्वांगेषुविसर्प्पति ॥ असाध्योयंबुधैरुक्तोयंत्रमंत्रैश्चसाधयेत् ११ क्षुद्ररोगेचकथितेअजगल्ल्यहिपूतने ॥ ज्वराद्याव्याधयःसर्वेमहतांयेपुरोगताः ॥ बालदेहेपितांस्तद्ज्जानीयात्कुशलोभिषक् ॥ (सामान्यग्रहयुक्तबालकलक्षण) ग्रहैर्गृहीतोल्पशिशुःप्रवेपतेमुहुर्मुहुस्त्र्यस्यतिरोतिजृम्भते ॥ परंनखैर्लुंश्चतिखंसमीक्षतेक्वचित्क्वचित्कूजतिहन्तिरोदिति १२ ॥

बालकके तालूके मासमें वात युक्त कफ प्राप्त होकर तालू कंटक रोग पैदाकरै उसे तालू नीचे लटक आवै १० त्रिदोषका तालुपाक सब अंगमें फैल जावैहै सो असाध्यहै वो यंत्रमंत्र आदिसे अच्छाहो ११ जोक्षुद्ररोगों में अजगल्ली अहिपूतना रोग कहे हैं वो और ज्वरादि सर्वरोग जो बड़े मनुष्योंके होतेहैं वो सब बालककी देहमें होतेहैं ऐसे कुशल वैद्य जानै ॥ इति माधवः ॥ जो बालक ग्रहोंकरके ग्रहीत हो वो कभी कांपै त्रासखाय

प्रलाप कंप श्वास मोह दाह चेष्टाहीन होताहै ५ मुखशोष देहशोष ये अपगुण पत्र का विष भक्षण करे है दाह आनाह वेकली दृष्टिनाश ये फलांवपके अवगुण हैं ६ ॥

(फूलगोंदत्वचाकेविष)पुष्पोत्थंछर्दिराध्मानंमोहंचकुरुतेविषम्॥ त्वङ्निर्यासोद्भवंस्रावंपूतिकंपंशिरोरुजम् ७ (दुग्धविषकेलक्षण) विषंक्षीरसमुद्भूतमाध्मानंकंठशोषणम् ॥ विड्बंधमूत्रसंरोधंदृढांगं कुरुतेभ्रमम् ८ (धातुहरतालआदिकेलक्षण) धातूत्थंयद्विषंकुर्या न्मूर्च्छांदाहंचतालुनि ॥ विषाणिप्राणघातीनिसर्वाणिकथिता नि च ९ ॥

फूल का विष रद्द अफरा मोह को करै तथा गोंद और त्वचा का विष स्राव दुर्गंध कंप शिरमें दर्द ७ दूधका विष अफरा कंठ शोष दस्त मूत्रका रुकना दृढाग और भ्रम करै ८ हीरा हरताल आदि धातुका विष मूर्च्छा दाह तालुये में सर्व विष प्राण के हर्ता जानने ९ ॥

(सर्पकाटेकेलक्षण) भुजंगेनदष्टस्यनासामुखाभ्यांपतेद्रक्तधा रांगदेशेषुशोफः ॥ भवेन्मंडलैर्मंडितांगोविवर्णोविशीर्णांगमांसो थनिःशोणितांगः १० विषादोंगकंपोभयोरोमहर्षःशरीरेगुरुत्वंभ्र मोदृष्टिनाशः ॥ तृषाध्मानमानीलतागात्रदेशेह्यनाहोरतिर्जृम्भ णंमूर्च्छतास्यात् ११ (देशविशेषऔरकालविशेषमेंजोसर्पकाटे उसकेलक्षण)अश्वत्थमूलेपिचुमंदमूलेचतुष्पथेदेवगृहश्मशाने॥ वाल्मीकदेशेदिनसंध्ययोर्वासर्पेणदष्टःसुधयानजीवेत् १२ ॥

जिसे सर्प्पकाटे उसकी नाक और मुखसे रुधिर की धार गिरै सब देह में सूजन हो रुधिर के देहमें चकत्ता हों तथा विवर्ण हो देहका मांस बिखर जाय तथा देहमें रुधिर न रहै १० खेद अंगकंप भय रोमांच देह भारी भ्रम नेत्रों से न दीखै प्यास अफरा शरीर नीला आनाह अरति मूर्च्छा जंभाई ये लक्षण सर्प्प काटेके हैं ११ पीपल के वृक्षके नीचे तथा नीम के वृक्ष के नीचे चौराहे में मन्दिरमें श्मशानमें बांबी के पास संध्या के समय भरणी आर्द्रा श्लेषा मघा मूल कृत्तिका इननक्षत्रों में जो सर्प्प काटे तो मनुष्य मरजावै १२ ॥

(मूषकविषलक्षण) मूषकस्यविषंकुर्याच्छर्दिंशोफंविवर्णताम् ॥

मूर्च्छामंदश्रुतिश्वासंलालास्रावंशिरोरुजम् १३ ( कीटआदि विषकेलक्षण ) दष्टस्यकीटैर्विषदिग्धतुंडैःकृष्णाभमंगंवहुवेदना स्यात्॥ शोफोतिदाहःपरिभिन्नवर्चामोहप्रलापोधिकरोमहर्षः १४ ( कालेबिच्छूकेकाटेकालक्षण. ) दष्टोमनुष्योऽसितवृश्चिकेननानाविचेष्टांकुरुतेविषार्त्तः ॥ भीतोविषण्णोग्निसमानदाहःपीडार्द्दितोरौतिविलापमुच्चैः १५ ॥

विषैल मूषेका विष रद सूजन विवर्ण मूर्छा मंद सुने श्वास लार टपके शिरपीडा ये लक्षण हों १३ कीट अथवा जिसे विषैल डाढवाला जानवर काटे उसके लक्षण देह काला तथा पीडायुक्त सूजन दाह तेजरहित मोह प्रलाप रोमांच ये हों १४ काले बिच्छू काटेके ये लक्षण हैं नाना प्रकारकी चेष्टाकरै डरपै शून्यता अग्निके समान दाह घोर पीडा पुकार कर रोवे १५ ॥

विषंवृश्चिकंदुःसहंप्राणहारिमहामोहदंसौख्यविध्वंसकारि ॥ वलज्ञानविज्ञानतेजोपहारिव्यथाशोफवैकल्यदाहार्त्तिकारि १६ (वहींसर्पकाटेकेलक्षण) ज्वरोघोरतरंशूलंछर्दिशोफोविसर्प्पति ॥ वर्णनाशोभवेत्पीडावर्हिदष्टस्यलक्षणम् १७ प्राणीदंशेनसंदष्टो हृष्टरोमोक्षतार्त्तिमान् ॥ स्तब्धलिंगोभवेच्छोफोविनिद्रश्चकितो निशम् १८ ॥

बिच्छूका विष नहीं सहाजाय प्राणहर्ता महामोह करै सुख को दूर करै बल ज्ञान तेज इनको दूर करै व्यथा सूजन बेकली दाह और पीडा करै १६ घोर ज्वर शूल रद सूजन बढे वर्णका नाश और पीडा होय ये वहीं नाम सर्पकाटेके लक्षण हैं १७ प्राणी के विषसे डसेहुये के ये लक्षण हैं रोमांच घावसे पीडित टेढा लिङ्ग सूजन निद्राहीन और चकित १८ ॥

(मेंडकमछलीकेविषलक्षण) शोफश्छर्दिस्तृपानिद्रामंडूकविषलक्षणम् ॥ मत्स्योत्थितंविषंकुर्याद्दाहंशोफंतृषांव्यथाम् १९ (जोंकके विषकालक्षण ) मूर्च्छाशोफज्वरंकंडूतृपांकुर्युर्जलौकसः ॥ ( छिपकलीकेविषकालक्षण ) दाहंस्वेदंव्यथांशोथंकुर्याच्चगृहगोधिका २० ( शतपदीखनखजूराकेविषकेलक्षण ) शतपद्यास्तु

ईर्ष्यकःसतुविज्ञेयः दृग्योनिरयमीर्ष्यकः ४ (महाषण्ढकेलक्षण) योभार्य्यायामृतौमोहादंगनेवप्रवर्त्तते॥ तत्रस्त्रीचेष्टिताकारोजायतेषण्ढसंज्ञितः ५ (नारीषण्ढकेलक्षण) ऋतौपुरुषवद्वापिप्रवर्त्तेतांगनायदि ॥ तत्रकन्यायदिभवेत्साभवेन्नरचेष्टिता ६ ॥ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृत्तेवैद्यशास्त्रेनपुंसकलक्षणानि समाप्तानि ॥

जो पुरुष दूसरे को मैथुन करतादेख आप मैथुन करनेको प्रवृत्त हो उसे ईर्ष्यक नपुंसक कहते हैं दूसरा नाम दृक्योनि है ४ जो पुरुष ऋतु के समय स्त्री के प्रमाणप्रवृत्त हो अर्थात् विपरीत रतिकरै उसके वीर्य्य से पैदा जो बालक वो स्त्रीकीसी चेष्टावान् हो और स्त्री के आकार युक्त हो उसे महाषण्ढ कहते हैं ५ ऋतुकालके समय जो स्त्री पुरुष के प्रमाण प्रवृत्तहो अर्थात् पुरुषको नीचे सुलाय आप ऊपर चढ़ मैथुन करै उसमें जो कन्या पैदाहो वह पुरुषके आकार हो और पुरुषकी सी चेष्टावालीहो ६॥

इति श्रीमाथुरवंशोत्पन्नप्रशंसनीयगुणगणालंकृतकन्हैयालालपाठकतनय दत्तरामप्रणीतहंसराजार्थसुबोधिनीटीकासमाप्तिमगात् ॥

इति हंसराजनिदानंसम्पूर्णम् ॥